वैसे पहले मुर्तहिन का हक दरियाफ्त न करके रहन अपने पास रखले और उसकी रजिस्ट्री भी करा लेवे तो उसका हक बमुकाबले पहले मुर्तहिन के असर न रक्खेगा ( इ ला. रि अलाहाबाद जि० २५ सफा ३१६ )—

अगर पहले खरीदार ने जायदाद बजरिये बिला रजिस्ट्री बैनामा के खरीदी हो और उसको कब्जा भी मिल गया था मगर पीछे से उसका कब्जा जाता रहा यो कब्जा जाने के बाद वह जायदाद दूसरे शख्स ने बजरिये रजिस्ट्री बैनामा के खरीदी हो तो वैसे दूसरे खरीदार का हक बमुकाबले पहले खरीदार के ज्यादा होगा। ( अलाहाबाद वी नो जि० १ सफा ३३ )—

**राय हाई कोर्ट कलकत्ता** — कलकत्ता हाई कोर्ट की यह राय है कि गो कब्जा इत्तला की कतई शहादत का काम न दे ताहम बहुत सूरतों में वैसा कब्जा बतौर काफी शहादत निस्बत इत्तला के समझा जावेगा—जब जायदाद कीमती १०० ) से कम की दो शख्सों ने खरीदी हो, एक ने बजरिये रजिस्ट्री बैनामे के और दूसरे ने बिला रजिस्ट्री बैनामे के, और कोई धोका या फरेब न हो जिसके सबब बिला रजिस्ट्री खरीदार की हिफाजत खिलाफ रजिस्ट्री वाले खरीदार के हो सक्ती है, तो रजिस्ट्री वाले का हक बमुकाबले बिला रजिस्ट्री वाले के ज्यादा होगा, क्योंकि दफा ५० में ऐसा कोई हुक्म नहीं है कि बिला रजिस्ट्री वाला खरीदार जिस को कब्जा भी मिल गया है ज्यादा हक रखेगा बमुकाबले बाद के खरीदार के हक से जिस ने बजरिये रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज के खरीदा हो और अदालत इस दफा का वैसा मतलब नहीं निकाल सक्ती [ इ ला. रि कलकत्ता जिल्द ५ सफा ३३६ ].

अगर किसी शख्स ने जायदाद बजरिये बिला रजिस्ट्री बैनामे के खरीदी हो और उस की रजिस्ट्री लाजमी न हो और उस ने कब्जा भी पालिया हो तो उस का हक बमुकाबले दूसरे शख्स के ज्यादा होगा जिस ने बाद में वह जायदाद बजरिये रजिस्ट्री शुदा बैनामा के खरीदा हो मगर उस को कब्जा न मिला हो, क्योंकि दूसरे खरीदार को पहले खरीदार के हक की इत्तला थी और वह पहला खरीदार जायदाद पर अपना कब्जा रखता था ( इ ला रि कलकत्ता जिल्द ७ सफा ७५३ वो जिल्द १० सफा १०७३ ).

रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज के जरिये से दूसरे शख्स को बेच दिया हो और उसको कब्जा भी दे दिया हो और वैसे दूसरे खरीदार को पहिले खरीदी का इल्म भी हो, तो पहला खरीदार बमुकाबले दूसरे खरीदार के डिक्री वास्ते कब्जा पाने का हकदार होगा ( इ. ला. रि. मद्रास जि० २० सफा २५० )—

**आया कब्जा इत्तला के बराबर है**—इस सवाल की निस्बत फैसलेजात हाई कोर्ट इकसा नहीं है—

**राय हाई कोर्ट बम्बई**— हाई कोर्ट बम्बई की यह राय है कि जो शख्स बिला रजिस्ट्री दस्तावेज की रू से काबिज हो उस के हक में बाद के रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज से कोई नुकसान या असर न पहुंचेगा क्योंकि उसका कब्जा, बाद के रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज रखने वाले शख्स को बतौर इत्तला के काम देगा—

यह आम कायदा है कि हिन्दू वो मुसलमानों में इन्तकाल जायदाद बजरिये बखशीश, बै, या रहन मुकाम्मिल होने के लिये कबजा मुन्तकिल अलेह या बखशीश पाने वाले का लाजमी समझा जाता है—कब्जा अजरूय हिन्दू धर्म शास्त्र वो शरह महम्मदी अहाते बम्बई में बतौर इत्तला हक काबिज दार जायदाद समझा जाता है, और अगर कोई शख्स जायदाद गैर मनकूला को रहन में लेवे या उसकी निस्बत दूसरा बोझा अपनी जिम्मे लेवे और हाल के काबिज दार के हक की कुछ जाच या दरयाफ्त न करे तो वह वैसा रहन वो बोझा अपने जोखम वो जिम्मेदारी पर लेगा ऐसा कायदा इंग्लिस्थान में भी है ( इ ला. रि बम्बई जि० ६ सफा १६८ इजलास कामिल )—

पहिले के बिला रजिस्ट्री इकरार बै जिस के साथ कब्जा दिया गया हो ज्यादा असर रखेगा बमुकाबले बाद के रजिस्ट्री शुदा बैनामा के ( बम्बई ला. रि. जिल्द २ सफा ११० )—

**राय हाई कोर्ट अलाहाबाद**—अलाहाबाद हाई कोर्ट की यह राय है कि कब्जा पहले मुर्तेहन का दूसरे बाद के मुर्तेहन के हक से ज्यादा असर रखेगा, अगर कोई शख्स किसी जायदाद गैर मनकूला को अपने पास रहन करता हो जिस की रजिस्ट्री लाजमी है और उसको मालूम हो के वह जायदाद राहिन के सिवाय दूसरे शख्स के पास रहेन है और वह शख्स जिसके पास रहन है - काबिज भी है और उसके रहन नामा की रजिस्ट्री अखत्यारी थी और अगर दूसरा मुरतहन

जायदाद पर पहले का बोझा है ( छपे फैसलेजात बम्बई सन १८७५ सफा २६७ ).

पहले का रजिस्टरी शुदा रहन गो बगैर कब्जा के, पीछे के रजिस्टरी शुदा रहन साथ कबजा के मुकाबला में ज्यादा असर रखेगा—( छपे फैसलेजात बम्बई सन १८७५ सफा २६ ).

गो जायदाद मरहूना पर कबजा राहिन का ही हो ताहम रहन नामा की रजिस्टरी वैसे खरीदार को बतौर इत्तला के काम देगी जिस ने मुर्तेहन का हक खरीद किया ( इ ला रि. बम्बई जिल्द १४ सफा ५०६ ).

एक शेख अबू ने अपनी जायदाद गैर मनकूला को सन १८८३ ई० में अपने दो बेटों के नाम; जो उस वक्त नाबालिग थे, बख्शीश कर दिया—बख्शीश नामा की रजिस्टरी बाजाब्ता की गई थी—बहुत बरसों के बाद शख अबू ने, वही जायदाद मुद्दायलेह के पास रहन कर दिया और मुद्दायलेह ने इकतरफा डिक्री पाके नीलाम जायदाद के खिलाफ बेटों व उन की मा के हासिल किया—बेटों ने जिन को बखशीश हुई थी नालिश इस अमर के इस्तकरार हक की दायर किया कि रहन जो मुद्दायलेह को दिया गया रद्द करार दिया जावे, और यह कि वे बख्शीश नामा की रू से जायदाद पाने के मुस्तहक समझे जावें—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि बखशीश नामा की रजिस्टरी मुद्दायलेह को बतौर इत्तला समझी जावेगी ( बम्बई ला रि जि ६ सफा १०४३ )

यह करार देना मसलेहत है कि रजिस्टरी बतौर इत्तला के है ( इ. ला रि. कलकत्ता जिल्द ३० सफा ५९९, ६०७ इजलास कामिल )

मद्रास हाई कोर्ट की राय नहीं है कि रजिस्टरी बराबर इत्तला के है ( इ. ला. रि मद्रास जि. १५ सफा २६८ )

मुसम्मी ( स ) ने अपनी जमीन ( प ) को रहन रखा—( ग ) ने डिग्री रकमरुपया, खिलाफ ( स ) के हासिल किया जिस की रू से उसी को [illegible] जमीन पर बोझा रखा गया और उस डिग्री की रजिस्टरी भी करा दिया—( म ) ने, डिग्री रकम डिग्री बहक ( प ) का जर रहन अदा कर के ( स ) से [illegible] डिग्री में शामिल थी रहन रखा लिया मगर ( प ) के रहन नामा की [illegible] से मुत्तकिल न [illegible] ने [illegible] ( स ) व ( अ ) [illegible]

एक शख्स ने अपनी जायदाद दो जुदे जुदे शख्सों को बेचा, एक को बजरिये बिला रजिस्ट्री दस्तावेज के, कीमत जायदाद १००) रू० से कम की थी और खरीदार को कब्जा दिया गया और दूसरे वक्त उस ने वही जायदाद फिर दूसरे शख्स को बजरिये रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज के ऐसे वक्त बेचा जब कि पहले खरीदार का कब्जा न था—हाई कोर्ट की राय ( जिस से जस्टिस प्रिन्सेप साहब ने इखतिलाफ किया ) करार पाई कि बाद के खरीदार के हक का असर बमुकाबले पहले खरीदार के हक के ज्यादा होगा, मगर प्रिन्सेप साहब की यह राय थी कि रजिस्ट्री वाला खरीदार बिला रजिस्ट्री वाले खरीदार को बे दखल नहीं कर सक्ता जो अपना कब्जा पहले ऐसी बिला रजिस्टी दस्तावेज की रू से रखता था जिस की रजिस्ट्री अखत्यारी थी ( इ. ला रि कलकत्ता जिल्द ८ सफा ५९७ इजलास कामिल ).

**राय हाई कोर्ट मद्रास:**—मद्रास हाई कोर्ट की यह राय है कि कब्जा का असर बाद के रजिस्टरी शुदा दस्तावेज पर नहीं पड़ेगा, मगर यह राय इजलास कामिल की नजीर इ ला. रि मद्रास जि. १६ सफा १४८ से बदल गई है-- रजिस्टरी शुदा बैनामा का असर जिस की रजिस्टरी अखत्यारी हो बमुकाबले बिला रजिस्टरी बैनामा जो पहले लिखा गया हो गो कब्जा भी दे दिया हो ज्यादा होगा ( इ ला रि मद्रास जिल्द ३ सफा ४६ ).

**आया रजिस्टरी कब्जा के बराबर है या नहीं, या इत्तला के बराबर है या नहीं:**—रजिस्टरी शुदा रहन नामा बगैर कब्जे के भी जायज है ( बम्बई हाई कोर्ट अपील जि. ११ सफा २७ )

रजिस्टरी कराने से वही गरज हासिल हो जाती है जो हिन्दू धर्म शास्त्र के मुताबिक कब्जा से मुराद है, यानी जिस से यह बात मालूम हो जाय कि बोझा उठाने वाले को इल्म था कि जायदाद पर पहले का भी बोझा है ( बम्बई हाई कोर्ट अपील जि ११ सफा ४१ ).

यह जो कहा जाता है कि रजिस्टरी से कबजा न होने का नुक्स पूरा हो जाता है उस का मतलब सिर्फ यह है कि रजिस्टरी होने से, जैसे कि कबजा से, बाद के खरीदारान या मुर्तहनान जायदाद को यह इत्तला हो जाती है कि उस

मोक्षा पीछे से तो नहीं डाला गया—अगर उस ने ऐसी तलाशी नहीं की तो यह समझा जायगा कि उस ने जानबूझ कर वैसी तलाशी नहीं की जो कि उस को हस्ब दफा ३ एक्ट मजकूर करना चाहिये था—या उस ने ऐसे काम करने में गलती की जो कि माकूल और बुद्धिमान मनुष्य को करना चाहिये ( इ. ला. रि अलाहाबाद जिल्द १६ सफा ४७८ इजलास कामिल )

**बखशीशनामे के लिये कब्जा लाजमी है:**—हिन्दू धर्म शास्त्र की रू से जमीन की बखशीश उस वक्त मुकम्मिल समझी जावेगी कि जब बखशीश पाने वाले को कब्जा दे दिया जावे या वह जरलगान वसूल करता हो ( बम्बई हाई कोर्ट सीगा इब्तदाई जिल्द ५ सफा ८३ )—इसी मजमून के लिये देखो नजीर इ ल। रि. बम्बई जिल्द ७ सफा १२१

**बखशीश शरह मोहम्मदी के रू से**—शरह मोहम्मदी के रू से बखशीश मुकम्मिल होने के लिये यह जरूर ह कि बखशीश करने वाला खुद बखशीश की हुई चीज का काबिज हो और फिर वह उस चीज का कब्जा बखशीश पाने वाले को दे देवे, बखशीश नामे की रजिस्टरी कब्जा देने के बराबर न होगी (इ. ला बम्बई जि २३ सफा ६८२ )

हिन्दू की तरफ से बखशीश, बगैर देने कबजा बखशीश पाने वाले को या बगैर हवाला करने हकियतनामा या बगैर देने इजाजत कि वह जर लगान वगैरा वसूल किया करे मुकम्मिल बखशीश तसव्वर न की जावेगी गो बखशीश नामा की रजिस्टरी की गई हो—( इ ला रि कलकत्ता जि ६ सफा ८५४ )

हिन्दू धर्म शास्त्र की रू से कबजा की हवालगी, जायदाद गैर मनकूला की बखशीश मुकम्मिल करने के लिये लाजमी थी—मगर यह कायदा दफा १२३ एक्ट इन्तकाल जायदाद के रू से तरमीम किया गया है—इस [ १२३ ] दफा के वहिस फिकरा का यह मतलब है कि जायदाद गैर मनकूला की बखशीश सिर्फ रजिस्टरी शुदा दस्तावेज की तकमील से मुकम्मिल हो जावेगी, इस के सिवाय किसी कब्जा की जरूरत नहीं है—इसी तरह जायदाद मनकूला की भी बखशीश बजरिये रजिस्टरी शुदा दस्तावेज के मुकम्मिल समझी जावेगी, बशर्ते कि रजिस्टरी के बजाय कबजा की हवालगी न की गई हो [ इ ला रि कलकत्ता जि. १४ सफा ४४६ ].

रहन दिलाये जाने को दायर किया—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि जब ( अ ) को ( ग ) की डिक्री का इल्म न था तो वह पहला मुरतेहन बजाय ( प ) के निसबत उस रुपया के समझे जाने का मुस्तेहक है जो उस ने ( प ) के रहन के मध्ये अदा किया था, और अगर यह माना भी जावे कि रजिस्टरी बतौर इत्तला कानूनी के है ताहम ( अ ) के हक में यह कयास मुताबिक नजीर प्रिवी कौंसिल गोकुलदास–बनाम–रामबन सिवचंद ( इ ला रि. कलकत्ता जि १० सफा १०३५ प्रिवी कौंसिल ) निकल सक्ता है कि उस की नीयत ( प ) के रहन को जिन्दा कायम रखने की थी ( इ ला रि मद्रास जि. ८ सफा २४७ ).

सिर्फ रजिस्टरी हस्ब मनशा दफा ८१ एक्ट इतकाल जायदाद न ४ सन १८८२ ई० बतौर "इत्तला" न समझी जावेगी ( इ ला. रि. कलकत्ता जिल्द २३ सफा ७९० )—नोट—इस मुकदमा में नजीर इ. ला. रि मद्रास जिल्द १५ सफा ५६८ पसन्द की गई वो इ. ला. रि. बम्बई जिल्द ६ सफा १६८ से इखातिलाफ किया गया )

रजिस्ट्री हस्ब मनशा २७ एक्ट दादरसी न १ सन १८७७ बतौर इत्तला के न समझी जावेगी ( कलकत्ता वी नो. जिल्द ४ सफा ४१० )

अगर राहिन, जिस्को शिकमी रहन का इल्म न हो, अपने मुर्तेहन को रूप्या की अदाई करे तो अदाई में कुछ नुक्स इस वाकेआ से न पहुचेगा कि उसी जायदाद का रजिस्ट्री शुदा शिकमी रहन है—गो रजिस्ट्री चंद गरजों के लिये बतौर इत्तला काम देती है ताहम वह अदाई जर रहन में बतौर इत्तला के काम न देगी ( इ. ला रि. बम्बई जिल्द २६ सफा १९९ )

अगर किसी रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज में बिला रजिस्ट्री बोझों का जिक्र होवे तो ऐसा जिक्र बतौर इतला के न समझा जायगा ( बम्बई ला. रि जिल्द ९ सफा १४४ ).

एक्ट इन्तकाल जायदाद की दफा ८५ के गरज के लिये मुर्तेहन के निस्बत यह समझा जायगा कि उस को बाद के रजिस्ट्री शुदा बोझा का इल्म था अगर वह बोझा निस्बत उसी जायदाद के हो जो उस के यहा रहन है क्योंकि पहले मुर्तेहन का यह काम है कि नालिश करने के पाहिले दफ्तर रजिस्ट्री से इस बात की तलाशी करले कि जायदाद पर और किसी का

जायदाद की निसबत किसी तरह का इन्तकाल करे, या उस को किसी तौर पर अलेहदा करे ताकि उस का असर फर्रीक मुखालिफ या किसी दूसरे शख्स पर पड़े [ देखो दफा ५२ एक्ट इन्तकाल जायदाद नम्बर ४ सन १८८२ ई० ]—वो दफा ६४ मजमूआ जाब्ता दीवानी एक्ट ५ सन १६०८

जब मुदायलेह को मालूम हो जावे कि अर्जी दावा पेश हो गया तब से नालिश का शुरू होना समझा जावेगा और इस दरमियान में अगर इन्तकाल जायदाद का किया जावे तो वैसे इन्तकाल पर दफा ५२ एक्ट इन्तकाल जायदाद का असर होगा ( इ ला रि मद्रास जि० १२ सफा १८० )—

अगर जायदाद का इन्तकाल दायरी नालिश के बाद मगर मुदायलेह पर नोटिस तामील होने से पहिले किया गया हो तो भी वैसे इन्तकाल को ऊपर लिखी हुई दफा लागू होगी ( बम्बई ला रि जि० ६ सफा ५३० )—

मगर दूसरी नजीर ( इ. ला रि बम्बई जि० ६ सफा ६५६ प्रिवी-कौंसिल ) में हाई कोर्ट की यह राय करार पाई कि जब तक समन की तामील फरीक मुखालिफ पर न हो जावे तब तक दौरान मुकदमा नहीं समझा जा सक्ता—

क़ायदा हिन्दू धर्म शास्त्र का कि बखशीश मुकम्मिल होने के लिये हवालगी कब्जा लाजमी है दफा १२३ वो १२६ एक्ट इन्तकाल जायदाद से तरमीम हो गया है–( इ ला. रि. बम्बई जि. २३ सफा २३४ )—

**डिक्री या हुक्म**—अगर कोई डिक्री बिला रजिस्ट्री दस्तावेज के बिना पर रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज की तकमील वो रजिस्ट्री के पेश्तर सादर की गई हो ता उसका असर रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज के मुकाबले में ज्यादा होगा, क्योंकि डिक्री दफा ५० एक्ट रजिस्ट्री के अहकाम से माफ की गई है और वैसी डिक्री की अदम रजिस्ट्री उसको व मुकाबले बाद के रजिस्ट्री शुदा इन्तकाल या डिक्री के बेअसर न करेगी–( इ. ला रि. मद्रास जि. ३ सफा. ७१ )—

**बदल या मावजा का न देना**:—नालिश जमीन में यह मालूम हुआ कि मुद्दई ने एक रजिस्ट्री शुदा बैनामा निस्बत झगड़े वाली जमीन के मुद्दायलेह न० १ वो २ से हासिल किया था और इन मुद्दायलेहुम न १ वो २ ने मुद्दई के इल्म से वही जमीन दूसरे शख्स को बेचने के लिये माहदा किया था और यह कि मुद्दई ने बैनामा का कोई बदल या मावजा नहीं अदा किया वो बैनामा सिर्फ पहले के माहदे को नुकसान पहुचाने की गरज से ( फरजी ) लिख दिया गया था–तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि मुद्दई दखल याबी जमीन का मुस्तहक नहीं है [ इ ला रि मदरास जिल्द १८ सफा ४३ ]

बेचने वाले ने अपनी जायदाद को खरीदार के नाम इस बदल के एवज में मुन्तकिल किया कि खरीदार अपनी लड़की की शादी बेचने वाले के साथ कर देगा और जायदाद वो इन्तकाल नामा खरीदार के कब्जे में दे दिया गया–तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि लड़की की शादी करना इन्तकाल नामा का "बदल" यानी मावजा समझा जावेगा न कि सिर्फ लड़की की शादी करने का इकरार–और यह कि अगर लड़की की शादी दर असल बेचने वाले के साथ नहीं की गई तो जायदाद का इन्तकाल होना नहीं समझा जावेगा ( इ. ला रि. मद्रास जि. २८ सफा १२४ )

**जायदाद गैर मनकूला का इन्तकाल दौरान नालिश में**:—जब तक नालिश निस्बत जायदाद गैर मनकूला अदालत में दर पेश हो तो किसी फरीक को यह अख्तियार नहीं है कि वह दौरान नालिश में बगैर इजाजत अदालत झगड़े वाली

(२) रजिस्टर नम्बर १ में वह तमाम दस्तावेजात या याददाश्त, जिन की रजिस्ट्री बमूजिब दफा १७, १८ या ८६ के हुई हो, और जो जायदाद गैर मनकूला के मुताल्लिक हों और वसियत नामे न हों, दाखिल या शामिल किये जायेंगे.

(३) रजिस्टर नम्बर ४ में वह सब दस्तावेजात दाखिल होंगे जिन की रजिस्ट्री बमूजिब दफा १८ जिमन (ड) व (फ) के हुई हो और जो जायदाद गैर मनकूला के मुताल्लिक न हो—

(४) इस दफा की इवारत से यह जरूर न होगा कि जहां रजिस्टरार का दफ्तर सब-रजिस्टरार के दफ्तर में शामिल हो वहा रजिस्टरों की एक परत से ज्यादा रक्खी जाय—

तशरीह:—इस दफा में रजिस्टरों वो किताबों का जिक्र है जो दफ्तर रजिस्टरी में रखे जाते हैं—

बएवज कुछ करजा के (अ) ने एक तमस्सुक तहरीर किया जिसके जरिये से उस ने यह इकरार किया कि जब तक तमस्सुक में लिखा हुआ करजा अदा न किया जाय तब तक मैं अपनी वो अपनी लड़की की या अपनी बाकी जायदाद मुन्तकिल न करूगा—इस तमस्सुक की रजिस्ट्री कानून रजिस्ट्री के बमूजिब किताब न. ४ में की गई—पीछे से (अ) ने अपनी जायदाद गैर मनकूला बेच डाला और यह मामला बै का किताब न १ में दर्ज किया गया जिसमें दस्तावेजात निसबत जायदाद गैर मनकूला लिखे जाते हैं—तमस्सुक के रू से जो साहूकार था उस ने खरीदार पर (अ) की जायदाद गैर मनकूला के निसबत बारना हक कायम कराने की नालिश दायर की—राजशीन हाई कोर्ट करार पाई कि जो इबारत आम तौर पर तमस्सुक में दर्ज रहती है उससे किसी खास जायदाद के [illegible] कोई [illegible] यानी बोझा कायम नहीं किया जा सका है और जब [illegible] में दर्ज किया गया तो इससे फरीकैन की दह [illegible]

# हिस्सा--११.

## फरायज व अख्त्यारात अफसरान रजिस्टरी.

### (अ) बाबत रजिस्ट्री व फिहरिस्तों के

रजिस्टर जो जुदे जुदे दफ्तरों में रक्खे जाय.

दफा ५१ (१)—नीचे लिखे हुए रजिस्टर उन जुदे जुदे दफ्तरों में, जो नीचे लिखे हैं, रक्खे जायेंगे, (यानी):—

(अ) तमाम रजिस्ट्री दफ्तरों में—

रजिस्टर नम्बर १—"रजिस्टर दस्तावेजात गैर वसीयती मुताल्लिक जायदाद गैर मनकूला"

रजिस्टर नम्बर २—"याददाश्त वजूहात इंकार रजिस्ट्री"

रजिस्टर नम्बर ३—"वसियत नामों और गोद लेने के इजाजत नामों का रजिस्टर" और—

रजिस्टर नम्बर ४—"रजिस्टर मुतफरकात"

(ब) रजिस्ट्रारों के दफ्तरों में—

रजिस्टर नम्बर ५—"रजिस्टर अमानत वसियत नामें".

ऐसे दस्तावेज के निस्बत एक रसीद देवेगा, और

(क) बपाबन्दी अहकामात मुन्दरजा दफा ६२ हर ऐसे दस्तावेज की नकल, कि जो रजिस्ट्री के लिये कबूल किया गया हो, गैर जरूरी देरी के बगैर, रजिस्टर मुनासिब के मुताबिक तरतीब उस की मंजूरी रजिस्ट्री के की जावेगी.

(२) तमाम ऐसे रजिस्ट्रों की तसदीक इतने अरसे बाद और उस कायदा के बमूजिब, हुआ करेगी जो जनाब स्पेक्टर जनरल साहब वक्तन फवक्तन मुकर्रर किया करें.

राज का न० सिल-ल वार हों

दफा ५३—हर रजिस्टर में दाखिल हुये दस्तावेजात के इन्दराज पर नम्बर सिलसिले वार डाला जायगा और यह सिलसिला शुरू साल से खीर साल तक होगा, और हर साल के शुरू में नया सिल-ला कायम किया जायगा—

लू फेहरिस्तें और ा की खानापुरी

दफा ५४—हर दफ्तर में, जिस में ऊपर लिखे हुये रजिस्ट्रों में से कोई रक्खे जावें, उन रजिस्ट्रों के दाखिलों की चालू फेहरिस्तें तय्यार की ायगी, और उन फेहरिस्तों का हर एक दाखिला, जहां तक मकिन हो, उस दस्तावेज या याददाश्त के, जिन के मुताल्लुक ई हो, नकल हो जाने या दाखिल हो जाने पर फौरन दर्ज होगा.

दफा ५५—(१) तमाम रजिसटरी दफ्तरों में चार ऐसी

पाई जाती है कि करजदार क जायदाद गैर मनकूला पर कोई बोझ न डाला जावे (इ. ला. रि कलकत्ता जि० ७ सफा १९६ नजीबुल्ला मुल्ला-बनाम- नेरासिंह मिस्तरी )—

(अ) ने (ब) के नाम एक मुख्त्यार नामा आम इस गरज से लिखा कि (ब) उस जायदाद का जर लगान वो मुनाफा वसूल करे जो जेर इहतेमाम (अ) के थी, ताकि वह लगान वो मुनाफा (ब) की तरफ से (अ) को बहैसियत मोहतमिम जायदाद के दिया जाये, चूंकि वह दस्तावेज रजिस्टर न (४) में, न कि रजिस्टर नम्बर (१) में, दर्ज किया गया, इस लिये यह समझा जावेगा कि उस की रजिस्ट्री हस्ब अहकामात एक्ट रजिस्टरी नहीं हुई और उसका असर जायदाद गैर मनकूला पर नहीं पड़ सक्ता (कलकत्ता ला. जरनल जि० ७ सफा १४९ )—

डिक्री मुताल्लिक जायदाद गैर मनकूला वा इन्तकाल नामा की निस्बत यह कहा जा सक्ता है कि वह "जायदाद गैर मनकूला के ताल्लुक है" इस लिये वह हस्ब मनशा दफा ५१ रजिस्टर नम्बर (१) में, न कि रजिस्टर नम्बर (४) में, दर्ज होगा—

*अगर कोई दस्तावेज सब-रजिस्ट्रार के दफ्तर में रजिस्टर न (१) में दर्ज होना चाहिये था और वह उस में दर्ज न हो कर रजिस्टर न. (५) में दर्ज किया गया हो तो यह गलती इन्तजामी समझी जावेगी और इस की सेहत डिस्ट्रिक्ट रजिस्ट्रार के मारफत हस्ब दफा ६८ एक्ट रजिस्टी की जा सक्ती है और दस्तावेज मजकूर की निस्बत यह समझा जावेगा कि उस की रजिस्ट्री बाजाब्ता की गई ( छपे फैसलेजात बम्बई सन १८९२ सफा ९ ).*

फरायज अफसरान रजिस्ट्री जब दस्तावेज पेश हो

दफा ५२—(१)(अ)—हर दस्तावेजके पेश होने के वक्त उस के पेश होने का दिन, घंटा, और मुकाम और रजिस्ट्री के लिये पेश करने वाले के दस्तखत उस की पुश्त पर लिखे जांयगे,

(ब) उस के पेश करने वाले को अफसर रजिस्ट्री

और फेहरिस्ते उन नमूनों में तैयार की जायगी, जिन के निसबत साहब इन्स्पेक्टर जनरल वक्तन फवक्तन हुक्म देवें

तशरीह —इस दफा में " इन्डेक्स " यानी फिहरिस्तें तईयार करने का हुक्म है

दफा ५६ (१) हर सब-रजिस्ट्रार को लाजिम है कि रजिस्ट्रार के पास जिस का वह मातहत हो, उन मियादो के बाद, जिस के निस्बत इन्स्पेक्टर जनरल वक्तन फवक्तन हुक्म देवें, एक नकल तमाम दाखिलो की जो सब-रजिस्ट्रार मजकूर ने उन मियादों मे से आखरी मियाद में फेहरिस्त न० १, २, व ३ के अन्दर किये हों, भेजा करें—

फेहरिस्तों नम्बर १, २, वो ३ की नकलें सब-रजिस्ट्रार रजिस्टार को भेजेगा और वहा दाखल दफ्तर होगी

(२) हर रजिस्ट्रार जिस के पास ऐसी नकलें आवें उन को अपने यहां दाखिल दफ्तर करेगा.

दफा ५७ (१) बशर्ते अदाई पेशगी उस फीस के जो इस बारे में वाजिबुल अदा हो, रजिस्टर नं० १ व २, और रजिस्टर न० १ के मुताल्लिक फेहरिस्तें हर वक्त हर शख्स के मुलाहिजे के वास्ते, जो मुलाहिजा के वास्ते दरखासत करे, खुली रहेगी, और बकैद अहकामात दफा ६२, उन रजिस्टरों के दाखिलों की नकलें, उन सब शख्सों को दी जायगी, जो ऐसी नकलों के लिये दरखासत करें—

अफसरान रजिस्ट्रार चन्द रजिस्टर व फेहरिस्तें दिखलावें और उन के दाखिलों की तसदीक की हुई नकलें देवें

(२) बकैद उन्ही अहकाम के रजिस्टर नं० २

फेहरिस्त अकमरान रजिस्टरी बनावें बो उन के मजमून. फेहरिस्तें तैयार की जायेंगी और उन के नाम, सिलसिले से फेहरिस्त नं १, फेहरिस्त नं. २, फेहरिस्त नं. ३, और फेहरिस्त नं. ४ होंगे

( २ ) फेहरिस्त नं १ में, नाम और तारीफ उन सब शख्सों की लिखी जायगी जिस ने दसतावेज या याददाश्त मुन्दर्जे या मदखले रजिसटर नम्बर १ की तकमील की हो या जो उस के बमूजिब दावा करने के हकदार हो.

( ३ ) फेहरिस्त नम्बर २ में, हर ऐसे दस्तावेज या याददाश्त के निसबत, दफा २१ में कही हुई वे बातें दर्ज होंगी जिन के दर्ज होने के निसबत साहब इन्स्पेक्टर जनरल वक्तन फवक्तन हुक्म देवें

( ४ ) फेहरिस्त नम्बर ३ में, नाम और तारीफ उन सब शख्सो की दर्ज होगी जिन ने वसियतनामें या गोद लेने के इजाजत नामे, मुन्दर्जे रजिसटर नम्बर ३, की तकमील की हो और जो उस के कार परदाज हों या उस के बमूजिब मुकर्र हुऐ हों, और वसियत करने वाले या इजाजत देने वाले मरने के बाद ( न कि उस के पहिले ) नाम और तारीफ सब शख्सों की जो उन के बमूजिब दावा करने के हकदार

( ५ ) फेहरिस्त नम्बर ४ मे, नाम और सब शख्सो की दर्ज होगी, जिन ने दस्तावेजात मु नम्बर ४ की तकमील की हो, और जो उस के करने के हकदार हो.

( ६ ) हर फेहरिस्त में वे दीगर हालात

और फेहरिस्तें उन नमूनों में तैयार की जायगी, जिन के निसबत साहब इन्स्पेक्टर जनरल वक्तन फवक्तन हुक्म देवे

तशरीह —इस दफा में "इन्डेक्स" यानी फिहरिस्तें तईयार करने का हुक्म है

दफा ५६ (१) हर सब-रजिस्ट्रार को लाजिम है कि रजिस्ट्रार के पास जिस का वह मातहत हो, उन मियादों के बाद, जिस के निस्बत इन्स्पेक्टर जनरल वक्तन फवक्तन हुक्म देवें, एक नकल तमाम दाखिलों की जो सब-रजिस्ट्रार मजकूर ने उन मियादों में से आखरी मियाद में फेहरिस्त न० १, २, व ३ के अन्दर किये हों, भेजा करें—

फेहरिस्तों नम्बर १, २, वो ३ की नकलें सब-रजिस्ट्रार रजिस्ट्रार को भेजेगा और वहां दाखल दफ्तर होंगी

(२) हर रजिस्ट्रार जिस के पास ऐसी नकलें आवें उन को अपने यहां दाखिल दफ्तर करेगा.

दफा ५७ (१) बशर्ते अदाई पेशगी उस फीस के जो इस बारे में वाजिबुल अदा हो, रजिस्टर नं० १ व २, और रजिस्टर न० १ के मुताल्लिक फेहरिस्तें हर वक्त हर शख्स के मुलाहिजे के वास्ते, जो मुलाहिजा के वास्ते दरखास्त करे, खुली रहेगी, और बपाबन्दी अहकामात दफा ६२, उन रजिस्टरों में दाखिलों की नकलें, उन सब शख्सों को दी जायगी, जो ऐसी नकलों के लिये दरखास्त करें—

अहलकारान रजिस्ट्रार चन्द रजिस्टर व फेहरिस्तें दिखलावें और उन के दाखिलों की तसदीक की हुई नकलें देवें

(२) बपाबन्दी ... अहकाम के रजिस्टर नं० २

और उस के मुताल्लुक फेहरिस्त के दाखिलों की उन शख्सो को दी जायेगी जिन ने उस दस्तावेजों की तकमील की हो, जिस के मुताल्लुक वे दाखिलें हो, या उन के मुखत्यारों को तकमील करने वाले के मरने के बाद न कि उस के पहिले हर शख्स को जो ऐसी नकल की दरखास्त करे

( ३ ) बकैद उन्ही अहकाम के, रजिस्टर नं० ४ और उस के मुताल्लुक फेहरिस्त की नकलें उस शख्स को दी जायगी जिस ने उन दसतावेजो की तकमील की हो या जो उन दस्तावेजो के बमूजिब दावा करने के हकदार हों, कि जिन के मुताल्लिक वे दाखले हो या उस के मुखत्यार या कायम मुकाम को—

( ४ ) रजिस्टर नम्बर ३ व ४ के दाखिलों की तलाश जरूरी बमूजिब इस दफा के सिर्फ अफसर रजिस्टरी करेगा—

( ५ ) इस दफा के मुताबिक दी हुई तमाम नकलों पर अफसर रजिसटरी की मुहर व दस्तखत होंगे और असल दसतावेजों के मजमून को साबित करने के लिये वे कबूल हो सकेगी—

( व ) कार्रवाई बर वक्त मंजूरी रजिसटरी,—

दफा ५८ ( १ )—हर दस्तावेज पर जो रजिस्टरी के

बात जो रजिस्ट्री मंजूर हुये दस्ता- ... पर लिखना हिये

लिये मंजूर हो जायगा और जो नकल डिक्री या हुक्म या, वह नकल न हो जो अफसर रजिसटरी के पास दफा ८६ के बमूजिब भेजा गया हो, उस की पुश्त पर ...कन फवक्तन नीचे लिखी हुई बातें दर्ज होंगी (यानी)—

(अ) दसतखत व नाम हर शख्स का जो दसतावेज ... तकमील से इकबाल करे और अगर ऐसी तकमील से इकबाल ...ई कायम मुकाम, हवालेदार या मुखत्यार करे, तो उस कायम ...काम, हवालेदार या मुखत्यार का दस्तखत व नाम—

(ब) दस्तखत व नाम हर शख्स का जिस का, इस ...ट के किसी हुक्म के मुताबिक उस दस्तावेज के मुताल्लुक ...हार हुआ हो, और—

(क) जिक्र अदाई रुपया या हवालगी माल जो ...तावेज की तकमील के सिलसिले में अफसर रजिसटरी के ...रू की जाय व जिक्र इकबाल रसीद कुल या जुज जर ...जा (बदल) जो उस के रूबरू उस तकमील के सिलसिले ...किया जाय—

(२) अगर कोई शख्स जो दस्तावेज की तकमील ...इकबाल करे, उस पर दसतखत करने से इंकार करे, तो भी ...फसर रजिसटरी उस की रजिसटरी तो कर लेगा, मगर ऐसे ...कार के बाबत याददाश्त भी लिख देगा—

तशरीह —इस दफा में यह बतलाया गया है कि दस्तावेज की पुश्त पर ...सटरी के वक्त क्या क्या बातें लिखी जावेंगी—

इस मुकदमा में दावी बाबत दिला पाने जर नक्द अजरूय रहननामा के मुद्दायलेह पर किया गया—मुद्दायलेह ने रहन का रूप्या पाने से इंकार किया—मगर उस ने अफसर रजिसटरी के रूबरू रूप्या पाने से इकबाल किया—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि सबूत का बोझा इस अमर का कि अजरूय रहननामा मुद्दायलेह को कुछ रूप्या नहीं मिला जिम्मे मुद्दायलेह है ( इ ला रि कलकत्ता जिल्द २३ सफा ६५० अलीखा बहादर-बनाम-इन्द्रप्रसाप )—

इकबाल फरीक रूबरू रजिसटरार निसबत पाने रूप्या दस्तावेज और उस की तसदीक इबारत जुहरी से भी हुई हो, गो बड़ी मजबूत वो मातबर शहादत का काम देगा ताहम वह बतौर कतई शहादत तसव्वर न किया जायगा ऐसा इकबाल होने पर भी जो शख्स उस के असर से बचना चाहता हो उस को बहुत साफ शहादत देना होगा कि उस ने रूप्या नहीं पाया ( वी रि जिल्द १५ सफा २८० )—

इकबाल रूबरू अफसर रजिसटरी निस्बत पाने बदल यानी मावजा शहादत का काम देगा, मगर यह जरूर नहीं है कि वैसा इकबाल बतौर कतई शहादत इस अमर का होवे कि जो रूप्या देना बयान किया जाता है दिया गया ( पजाब रि. नम्बर ८ सन १८७८ )—

बेचने वाला यह उजर कर सक्ता है कि उस को बदल का रूप्या नहीं मिला और उस उजर की तहकीकात अदालत करेगी क्योंकि जो रिवाज बैनामा तैयार करने और रूप्या की अदाई के पहले उस की रजिसटरी कराने का जारी है उस के लिहाज से बेचने वाले का इकबाल रूबरू रजिसटरार बतौर कतई शहादत निसबत अदाई जर बदल नहीं समझा जाता ( आगरा रि जिल्द १ सफा १६० )—

इस बात की सबूती का बोझा कि तकमील व रजिसटरी शुदा दस्तावेजात सच्चे मामलात नहीं है बल्कि फर्जी लिखे गये हैं जिम्मे उस फरीक के होगा जो उन को वैसा बतलाया है ( कलकत्ता वी नो जिल्द १ सफा ९६४ प्रिवी कौन्सिल )—

कब्ल इस के कि रजिस्टरी शुदा दस्तावेज अदम अदाई जर बदल की बिना पर दर गुजर किया जाय बड़ी जबर दस्त शहादत उस फरीक की तरफ से पेश

होना चाहिये जो जर बदल पाने मे इकार करता है, क्योंकि दस्तावेज की रजिस्टरी होने से फरीकैन का इकबाल निसबत इस बात के जाहिर होता है कि हर बात की तामीली बाजाब्ता वो कानून की रू से की गई (पजाब रि न. ४५ सन १८७३)

अगर फरीक जो तकमील दस्तावेज से इकबाल करता है उस के दस्तखत दस्तावेज की पुश्त पर इबारत जुहरी में न किये गये हों तो इस नुक्स से दस्तावेज मजकूर की रजिस्टरी नाजायज न होगी (इ ला. रिपोर्ट अलाहाबाद जिल्द ४ सफा ४०)

इबारत जुहरी पर अफसर रजिस्टरी दस्तखत करे व तारीख डाले

दफा ५६—अफसर रजिस्टरी को लाजिम है कि दफा ५२ व ५८ के मुताबिक जो जो इबारत जुहरी उस के रूबरू उसी दस्तावेज के निस्बत उसी रोज लिखी जावे उन सब पर वह तारीख डाले वो अपने दस्तखत करें.

सारटीफिकट रजिस्ट्री दस्तावेज व नम्बर व सफा किताब जिस में नकल की गई

दफा ६० (१)—बाद तामील ऐसे अहकाम मुन्दरजा दफा ३४, ३५, ५८ वो ५६ के जो रजिस्टरी के लिये पेश किये हुए किसी दस्तावेज से लागू हों, अफसर रजिसटरी उस पर एक सारटीफिकट लिखेगा, जिस में अलफाज "रजिसटरी की गई" मय नम्बर व सफा रजिस्टर जिस मे दस्तावेज की नकल की गई हो, लिखे जायगे.

(२) अफसर रजिस्टरी उस सारटीफिकट पर दस्तखत करेगा, मुहर लगायगा वो तारीख डालेगा और तब वह इस बात के साबित करने की लिये काबिल मंजूरी होगा, कि दस्तावेज की इस एक्ट में लिखे हुए तरीके के मुताबिक बाजाब्ता रजिस्टरी की गई है और यह कि दफा ५६ के मुताबिक दर्ज

की गई हुई इबारत जुहरी में जो वाकेआ हैं वे उसी तरह हुए हैं, जैसी कि उस में दर्ज हैं.

**तशरीह**—इस दफा में सार्टीफिकिट रजिस्टरी का जिक्र है.

**सारटिफिकेट रजिस्टरीः**—एक रहननामा जमीन, जिस की रजिस्टरी लाजमी थी, रजिस्टरी के लिये उस रजिस्टरार के पास पेश किया गया जिस के जिला के अन्दर जायदाद मरहूना का कुछ भी हिस्सा वाके नहीं था, और रजिस्टरार मजकूर ने उस दस्तावेज की रजिस्टरी कर दी—जब इस रहननामा की रू से नालिश दायर की गई उस वक्त यह उज्जुर किया गया कि दस्तावेज की बाजाब्ता रजिस्टरी नहीं की गई इस लिये वह शहादत में मजूर किये जाने के काबिल नहीं है—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि जब दस्तावेज, जिसका रजिस्टरी होना पाया जाता हो शहादत में पेश किया जावे तो अदालत उसे इस बिना पर नामजूर नहीं कर सक्ती है कि कानून रजिस्टरी की तामील नहीं की गई—अलावा इस के राहिन को एक ऐसे उजर का फायदा नहीं देना चाहिये जो उसी के नाजायज फैल की वजह से पैदा हुवा ( इ. ला. रि. अलाहाबाद जिल्द ४ सफा १४ हरसहाय—बनाम—चुन्नीकुवर )—यह नजीर बमुकदमा इकबाल बेगम—बनाम—शामसुन्दर ( इ. ला. रि. अलाहाबाद जिल्द ४ सफा ३८४ ) में पसन्द की गई—इसी मजमून की नजीर बमुकदमा कलकत्ता ला. रिपोर्ट जिल्द ७ सफा २२३ रामकुवार सेन—बनाम—खुदा-निवाज है.

लेकिन बमुकदमा बैनी माधव मित्तर—बनाम—मडल—खातिर ( इ. ला. रि जि० १४ कलकत्ता सफा ५४६ ) व बैजनाथ तिवारी—बनाम—शिवसहाए भगत ( इ. ला. रि कलकत्ता जि० १८ सफा ५५६, इजलास कामिल ) यह राय करार पाई कि हालाकि किसी दस्तावेज की सचमुच में अफसर रजिस्ट्री ने रजिस्ट्री की हो, लेकिन अगर यह पाया जाये कि उसकी रजिस्ट्री खिलाफ अहकामात एक्ट रजिस्ट्री के की गई है, तो दस्तावेज मजकूर शहादत में नामजूर किया जावेगा—

**रजिस्टरी तकमील का सबूत नहीं है**—हालाकि सारटिफिकेट रजिस्ट्रार से अदालत यह गुमान कर सक्ती है कि चद अशखास उस के रूबरू हाजिर आया और उन लोगों ने दस्तावेज के तहरीर करने से इकबाल किये ताहम

जब दस्तावेज के तकमील के बारे में तनकीह कायम की गई हो तो उस की रजिस्ट्री हो जाने से यह मतलब नहीं निकलता है कि दस्तावेज मजकूर के मनावट के बारे में सबूत पेश न किया जावे ( कलकत्ता ला रिपोर्ट जि० ७ सफा २७६ फजलअली—बनाम—बिया बीबी— एक नालिश मुर्तहन की तरफ से अजरूय रहननामा बशर्त बैबुलवफा बाबत दिलापाने जर रहन के दायर की गई—मुद्दायलेहुम में से एक असल राहिन था बाल्कि डिकरी लगान के इजराय में उस ने वही जायदाद खरीद की—इस मुद्दायले ने दावी मुद्दई को इकार करके उस रहननामा की सचावट को कबूल नहीं किया कि जिस्की रू से दावा लाया गया था—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि रहननामा को सिर्फ पेश कर देने से, कि जिस के निसबत इकार किया गया है, और उस की अजरूय कानून रजिस्ट्री होने से दस्तावेज मजकूर के साबित करने का बोझा मुद्दायलेह के जिम्मे नहीं डाला जा सक्ता है-जो लोग दस्तावेज को तहरीर करते हैं उन के मुकाबले में तहरीर मुन्दरजा दस्तावेज बतौर कतई शहादत के तसलीम की जा सक्ती है, लेकिन तहरीर मजकूर तीसरे फरीक के मुकाबले में कुछ भी शहादत न होगी ( इ ला रि अलाहाबाद जिल्द १७ सफा ४२८ मनोहर सिंग—बनाम—सुमिरता कुवर ) -

जिस सार्टीफिकट से यह जाहिर हो कि दस्तावेज की रजिस्ट्री हुई है वह इस बात की कतई सबूत का काम देगा कि दस्तावेज की रजिस्ट्री कानून के मुताबिक की गई ( इ ला. रि अलाहाबाद जिल्द ५ सफा ८४ )—

दस्तावेज में मुहर लगाना कार्रवाई रजिस्ट्री का कोई लाजमी हिस्सा न समझा जावेगा—अगर किसी दस्तावेज में रजिस्ट्री अफसर ने मुहर न लगाई हो, तो इस नुक्स की दुरूस्तगी दफा ८७ एक्ट रजिस्ट्री से हो सक्ती है ( वकील. पी. नो जिल्द ६ सफा ५२८ )—

सार्टीफिकट रजिस्ट्री इस बात की शहादत देगा कि दस्तावेज की रजिस्ट्री हुई, न कि इस बात की कि तकमील दस्तावेज हुई, ( पी रि जिल्द ६ सफा १०५ )—

दफा ६१—( १ ) इस के बाद इबारत जुरी म

इबारत जुहरी और सार्टीफिकेट की नकल होना चाहिय और दस्तावेज की वापिसी

सारटीफिकट की नकल, जिस का हवाला वो जिक्र दफा ५९ व ६० में है, किताब रजिसटर के हाशिये पर की जायगी, और नक्शा जमीन या इमारत मुतजिक्करे दफा २१ ( अगर कोई हो ) रजिसटर नम्बर १ में नत्थी किया जावेगा—

( २ ) तब दस्तावेज की रजिसटरी मुकम्मिल समझी जायगी, और दस्तावेज उस शख्स को वापिस किया जायगा जिस ने उसे रजिसटरी के लिये पेश किया था, या ऐसे दूसरे शख्स को ( अगर कोई हो ) जिस का नाम रसीद मुतजिक्करे दफा ५२ पर पेश करने वाले ने दस्तावेज वापिस लेने के लिये लिख दिया हो—

अफसर रजिसटरी की बिना जानी हुई जबान में पेश हुए दस्तावेज पर कार्रवाई.

दफा ६२—( १ ) जब बमूजिब दफा १९ कोई दस्तावेज रजिसटरी के लिये पेश किया जाय तो उस के तर्जुमा की नकल असल दस्तावेज के मुआफिक रजिसटर में की जायगी और हमराह नकल मुतजिक्करे दफा १९ के दफ्तर रजिसटरी में दाखिल रहेगी—

( २ ) इबारत जुहरी व सारटिफिकट मुतजिक्करे दफा ५९ व ६० असल दस्तावेज पर दर्ज होगा और दफा ५७, ६४, ६५, व ६६ मे लिखी हुई नकलें और याददाश्तों के लिये तर्जुमा मिस्ल असल दस्तावेज के समझा जायगा—

दफा ६३—( १ ) अफसर रजिसटरी को अखत्यार है

हलफ देने का अख्त्यार वा तहरीर खुलासा इजहार

कि अपनी समझ के मुताबिक हर श को जिस का इजहार वह इस एक्ट मुताबिक लेवे हलफ देवे—

( २ ) हर ऐसे अफसर को अपनी तजवीज के मुताबि यह भी अखत्यार है कि वह हर शख्स के लिये हुए इजह का खुलासा लिखे और लाजमी है कि वह इजहार उस शख को पढकर सुनाया जाय या ( अगर वह ऐसी जबान में लिख जाय जिस को वह शख्स न समझता हो ) तो ऐसी जबान उस को समझा दिया जाय जिस को वह जानता हो और अग वह शख्स उस याददाश्त का सही होना तसलीम करे तो अफस रजिसटरी उस पर अपना दस्तखत करेगा—

( ३ ) हर ऐसा याददाश्त, जिस पर इस तरह दस्तखत हो जाय, इस बात के साबित करने के लिये, काबिल मंजूर होगा कि जो इजहार उस में लिखे हैं वह उन शख्सों ने उन सूरतों में किये हैं जो उस में दर्ज हैं—

---

## (क) सब-रजिसटरों के खास काम

दफा ६४—हर सब-रजिस्ट्रार को लाजिम है कि जब

कार्रवाई निसबत रजिस्ट्री दस्तावेज मुताल्लुक अमीन वाके मुख्तलिफ हिस्सा जिला.

रजिसटरी किसी दस्तावेज बिना बनिसबत मुताल्लुक जायदाद गैर मनकूला की, जो कुल खुद उस के हिस्सा जिला के अन्दर वाके न हो, की जाय, तो एक याददाश्त

उस की और इबारत जुहरी और सारटीफिकट की ( अगर कोई हो ) जो उस पर लिखे गये हों तैयार करके हर दूसरे सब-रजिस्ट्रार के पास जो उसी रजिस्ट्रार के मातहत हों, जिस का मातहत वह खुद है और जिस के हिस्सा जिला में कोई हिस्सा उस जायदाद का वाकै हो, भेजे और ऐसा सब-रजिस्ट्रार मजकूर उस याददाश्त को अपने रजिसटर नम्बर १ में लगा देवेगा—

कार्रवाई निसबत दस्तावेज मुताल्लुक जमीन जो कई जिलों में वाकै हो

दफा ६५ ( १ )—हर सब-रजिट्रार को यह भी लाजिम है कि जब रजिस्ट्री किसी दस्तावेज बिला वसियती मुताल्लुक जायदाद गैर मनकूला के, जो एक जिला से जियादा जिलों में वाकै हो, करे, तो एक नकल उस की और तहरीर जुहरी व सारटीफिकट की ( अगर कोई हो ) जो उस पर लिखे गये हैं म्य एक नकल नकशा जमीन या नकशा इमारत मुतजिकरे दफा २१ के ( अगर कोई हो ) हर जिले के रजिस्ट्रार के पास जिस के इलाके मे कोई हिस्सा उस जायदाद का वाकै हो, भेजे सिवाय ( यानी छोड कर ) उस जिले के रजिस्ट्रार के जिस में कि खुद उस का हिस्सा जिला वाकै हो.

( २ )— रजिस्ट्रार उस को पाकर, अपने रजिस्टर नम्बर १ में नकल दस्तावेज की और नकल नकशे की ( अगर कोई हो ) लगा लेगा और एक याददाश्त उस दस्तावेज की, हर सब-रजिस्ट्रार अपने मातहत के पास, जिस के हिस्सा जिले

में कोई हिस्सा जायदाद मजकूर का वाके हो, भेजेगा और ह
सब-रजिस्टार जिस के पास ऐसी याददाश्त पहुंचे उसे अपने
रजिस्टर नम्बर १ में लगा देगा

दफा ६४ वो ६५ एक साथ पढ़ी जावें और यह दोनों दफायें वैसे सूरत में लागू होंगी जब कि जायदाद एक से ज्यादा जिलों या हिस्से जिलो में वाके होवे—वे ऐसी सूरत में लागू न होंगी जब कि जायदाद का कुछ हिस्सा ब्रिटिश इन्डिया के बाहर बाके होवे ( इ. ला. रि बम्बई जिल्द २५ सफा ३५० )

---

## ( ड ) रजिस्ट्रारों के खास काम

कार्रवाई निसबत रजिस्टरी दस्तावजे मुताल्लिक जमीन.

दफा ६६ ( १ )—दसतावेज गैर वसीयती मुताल्लुक जायदाद गैर मनक़ूला की रजिस्ट्री हो जाने पर रजिस्ट्रार को लाजिम है कि एक याददाश्त दस्तावेज मजकूर की, हर सब-रजिट्रार अपने मातहत के पास, जिस के हिस्सा जिला में कोई हिस्सा उस जायदाद का वाके हो, रवाना करे

( २ ) रजिस्ट्रार को यह भी लाजिम होगा कि एक नक़ल, उस दस्तावेज की मय नकल नकशा जमीन या नक्शा इमारत मुतजिकरे दफा २१ ( अगर कोई हो ) हर दूसरे रजिस्ट्रार के पास, जिस के जिले में कोई हिस्सा उस जायदाद का वाके हो, भेज देवे

( ३ ) वह रजिस्ट्रार उस नकल के पहुंचने पर, उस को अपने रजिस्टर नम्बर १ में लगा लेगा, और हर याददाश्त उस नकल की, हर सब-रजिस्टार अपने मातहत के पास जिस के

हिस्सा जिला में कोई जुज उस जायदाद का वाकै हो, भेजेगा.

( ४ ) हर सब-रजिस्टार जिस के पास कोई याददाश्त बमूजिब इस दफा के पहुंचे, उस को अपने रजिस्टर नम्बर १ में लगा लेगा।

कार्रवाई निसबत रजिस्ट्री बमूजिब दफा ३० ( २ )

दफा ६७—जब किसी दस्तावेज की रजिस्ट्री बमूजिब दफा ३० जिमन ( २ ) के की जाय तो नकल उस दस्तावेज की और उस पर की इबारत जुहरी और सारटीफिकट की हर रजिस्ट्रार के पास जिस के जिले में, कोई हिस्सा जायदादे मुताल्लुक दस्तावेज मजकूर वाकै हो, भेजी जायगी, और वह रजिस्ट्रार जिस के पास कि ऐसी नकल पहुंचे उस कायदे के मुताबिक जो उस के लिये बमूजिब जिमन १ दफा ६६ के मुकर्रर है, कार्रवाई करेगा.

---

[ इ ] रजिस्ट्रार और इन्सपेक्टर जनरल के अखत्यारात इन्तजामी.

सब-रजिस्ट्रारों पर रजिस्ट्रार की निगरानी

दफा ६८—( १ ) हर सब-रजिस्टार को लाजिम है कि जेर निगरानी व इहतेमाम उस रजिसटरार के, जिस के जिले में ऐसे सब-रजिसटरार का दफ्तर वाकै हो, अपने उहदे का काम अंजाम देवे—

( २ ) हर रजिसटरार को ( बर वक्त गुजर ने शिकायत

या और तोर पर ), हर ऐसा हुक्म सादिर करने का अखत्यार होगा, जो इस एक्ट के मुताबिक हो, और जिसे वह अपने मातहत सब-रजिसटरार के किसी काम करने या न करने के बारे में, या किसी किताब या दफ्तर के निस्बत जिस में किसी दस्तावेज की रजिसटरी हुई हो कोई गलती दुरुस्त करने के बारे में जरूरी समझता हो—

रजिस्ट्री दफतरों पर इन्सपेक्टर जनेरल की निगरानी व उस [illegible] अखत्यारात निस- [illegible] बनाने कवायद

दफा ६६—( १ ) मुमालिक तहेत लोकल गवर्नमेंट के अन्दर साहब इन्स्पेक्टर जनेरल तामाम दफतर रजिस्ट्री के ऊपर निगरानी आम रखेंगे और उन को वक्तन फवक्तन ऐसे कायदे बनाने का अखत्यार होगा जो इस एक्ट [illegible] ताबिक हों—

( अ ) वास्ते इतमीनान हिफाजत रजिस्टर वो कागजात व दस्तावेजात व नीज वास्ते तलफ होने ऐसे कागजात व दस्तावेजात के जिन का [illegible] तक रखना जरूर न हो—

[illegible] ने इस अमर के कि हर जिले [illegible] इस्तेमाल किस जबान का

[illegible] इस अमर के कि बमूजिब [illegible] ने इलाके करार दिये

[illegible] रकम नावान बमूजिब

हिस्सा जिला मे कोई जुज उस जायदाद का वाकै हो, भेजेगा:

( ४ ) हर सब-रजिस्टार जिस के पास कोई याददाश्त बमूजिब इस दफा के पहुंचे, उस को अपने रजिस्टर नम्बर १ में लगा लेगा

दफा ६७—जब किसी दस्तावेज की रजिस्ट्री बमूजिब दफा ३० जिमन ( २ ) के की जाय तो नकल उस दस्तावेज की और उस पर की इबारत जुहरी और सारटीफिकट की हर रजिस्ट्रार के पास जिस के जिले में, कोई हिस्सा जायदादे मुताल्लुक दस्तावेज मजकूर वाकै हो, भेजी जायगी, और वह रजिस्ट्रार जिस के पास कि ऐसी नकल पहुंचे उस कायदे के मुताबिक जो उस के लिये बमूजिब जिमन १ दफा ६६ के मुकर्रर है, कार्रवाई करेगा

कार्रवाई निसबत रजिस्ट्री बमूजिब दफा ३० ( २ )

---

[ इ ] रजिस्ट्रार और इन्सपेक्टर जनरल के अखत्यारात इन्तजामी

दफा ६८—( १ ) हर सब-रजिस्टार को लाजिम है कि जेर निगरानी व इहतेमाम उस रजिसटरार के, जिस के जिले में ऐसे सब-रजिसटरार का दफ्तर वाकै हो, अपने उहदे का काम अजाम देवे—

सब-रजिस्ट्रारों पर रजिस्ट्रार की निगरानी

( २ ) हर रजिसटरार को ( बर वक्त गुजर ने शिकायत

या और तोर पर ), हर ऐसा हुक्म सादिर करने का अखत्यार होगा, जो इस एक्ट के मुताबिक हो, और जिसे वह अपने मातहत सब-रजिसटरार के किसी काम करने या न करने के बारे में, या किसी किताब या दफ्तर के निस्बत जिस में किसी दस्तावेज की रजिसटरी हुई हो कोई गलती दुरुस्त करने के बारे में जरूरी समझता हो—

दफा ६६—( १ ) मुमालिक तहेत लोकल गवर्नमेंट के

रजिस्टी दफतरों पर इन्सपेक्टर जनरल की निगरानी व उस के अखत्यारात निसबत बनाने कवायद

अन्दर साहब इन्सपेक्टर जनेरल तामाम दफतर राजिस्ट्री के ऊपर निगरानी आम रखेंगे और उन को वक्तन फवक्तन ऐसे कायदे बनाने का अखत्यार होगा जो इस एक्ट के मुताबिक हों—

( अ ) वास्ते इतमीनान हिफाजत रजिस्टर वो कागजात व दस्तावेजात व नीज वास्ते तलफ होने ऐसे रजिस्टर, कागजात व दस्तावेजात के जिन का ज्यादा दिन तक रखना जरूर न हो—

( ब ) वास्ते करार देने इस अमर के कि हर जिले में आम तोर पर इस्तेमाल किस जबान का समझा जायगा—

( क ) वास्ते जाहिर करने इस अमर के कि बमूजिब दफा २१ कौन कौन से इलाके करार दिये जायंगे,—

( ड ) वास्ते करार दिये जाने रकम तावान बमूजिब

दफा २४ व ३४ के,

(ई) वास्ते अमल दर आमद उन अखत्यारात के जो बमूजिब दफा ६३ अफसर रजिसटरी की तजवीज पर छोड गये हैं;

(फ) वास्ते करार देने उस नमूने के जिस के मुताबिक अफसरान रजिसटरी दस्तावेजों की याददाश्तें बनावें

(जी) वास्ते इस अमर के कि रजिसटार व सब-रजिसटार बमूजिब दफा ५१ अपने अपने दफतरों के रजिसटरो की तसदीक किस तरह किया करेंगे,

(ह) वास्ते करार देने उन बातों के जो फेहरिस्त नम्बर १, २, ३ व ४ में दर्ज होंगी,

(आई) वास्ते करार देने उन तातीलो के जो रजिसटरी दफतरों में मानी जांयगी;

(ज) और आम तौर पर, वास्ते करार देने तरीका कार्रवाई रजिसट्रार व सब रजिसट्रार—

(२) इस तरह पर बनाये हुए कायदे लोकल गवर्नमेंट के पास मजूरी के लिये भेजे जांयगे, और मंजर हो जाने पर वे सरकारी गजट मे छापे जांयगे, और छपने पर वे ऐसा असर रक्खेंगे कि मानो वे इस एक्ट मे दाखिल हैं—

इस दफा की रू से जो कायदें इन्सपेक्टर जनरल रजिस्ट्री ने अपने अपने

प्राविन्स के लिये बनाये हैं उन के लिये देखो प्रान्तीय रजिस्ट्री मेन्युअल

अख्त्यार इन्स्पेक्टर जनरल निसबत माफी तावान

दफा ७०—इन्स्पेक्टर जनरल को यह भी अख्त्यार होगा कि अपनी समझ के मुताबिक फरक दरमियान तावान जो अजरूय दफा २५ या ३४ के वसूल किया गया हो, वो तादाद मुनासिब फीस रजिसटरी के, सब या कुछ हिस्सा, माफ कर देवें—

# हिस्सा--१२.

## रजिसटरी करने से इंकार

दफा ७१—(१) हर सब-रजिसट्रार जो किसी दस्तावेज की रजिसटरी करने से किसी वजह पर इन्कार करे सिवाय इस सबब से कि वह जायदाद जिस से दस्तावेज मुताल्लुक है उस के हिस्सा जिला में वाकै नहीं है, इन्कारी का हुक्म देवेगा और इन्कार करने के वजूहात अपने रजिसटर नम्बर २ में दर्ज करेगा और दस्तावेज पर यह अलफाज लिखेगा "रजिसटरी से इन्कार किया गया" और जिस वक्त कोई शख्स जिस ने दस्तावेज की तकमील की हो, या जो बमूजिब उस के दावा करने का हकदार हो, दरखास्त करे तो उस को बगैर खर्च व बगैर देरी गैर जरूरी के, इस तरह दर्ज किये हुए वजूहात की नकल देवेगा

वजूहात इंकारी दर्ज हों

(२) जिस दस्तावेज पर ऐसी इबारत लिखी गई हो उसे कोई अफसर रजिसटरी, रजिसटरी के लिये मंजूर न करेगा तावक्ते कि बमूजिब उन हिदायतों के जो आगे लिखी जाती हैं, उस की रजिसटरी किये जाने का हुक्म न किया गया हो—

दफा ७२ (१)—सिवाय उस सूरत में कि जब दस्तावेज की तकमील से इन्कार करने की वजह पर रजिस्ट्री से इन्कार किया जाय, जो सब-रजिस्टार किसी दस्तावेज को रजिस्टरी के लिये मंजूर करने से इन्कार करे, (चाहे उस दस्तावेज की रजिस्टरी लाजिमी हो या अखत्यारी), उस हुक्म के इनकारी पर उस रजिस्टार के यहां अपील होगी जिस का वह मातहत हो, बशर्ते कि अपील मज़कूर रजिसटरार मजकूर के रूबरू तारीख हुक्म मजकूर से तीस दिन के अन्दर दायर की जाय, और रजिस्टार को अखत्यार होगा कि उस हुक्म को मन्सूख करे या उस को बदले—

अपील रजिस्ट्रार के पास वनाराजगी हुक्म ऐसे सब-रजिस्ट्रार निस्बत इंकारी रजिस्ट्री जब वैसी दस्तावेज की तकमील की इंकारी की वजह को छोड़ कर दूसरी वजह से की गई हो

(२) और अगर वह रजिस्टार ऐसा हुक्म सादिर करे कि दस्तावेज की रजिस्टरी की जाय और दस्तावेज रजिस्टरी के लिये बाजाब्ता, ऐसा हुक्म सादिर होने से तीस दिन के अन्दर पेश किया जाय तो सब-रजिस्टार उस हुक्म की तामील करेगा, और फिर जहां तक मुमकिन हो, कार्रवाई बमूजिब अहकाम दफा ५८, ५६ व ६० के करेगा, और इस रजिस्टरी का वैसा ही असर होगा कि मानों दस्तावेज की उसी वक्त रजिस्टरी की गई जब कि वह अव्वल मर्तबा रजिस्टरी के लिये बाजाब्ता पेश किया गया था—

याद रखना चाहिये कि जब दस्तावेज की रजिस्ट्री इस बिना पर [illegible] की गई हो कि उस को तहरीर करने वाला [illegible] से इंकार [illegible]

ऐसी सूरत में रजिस्ट्रार के यहां अपील बना।जगी हुक्म नामजूर रजिस्टरी के दायर न की जावेगी—इस दफा के बमूजिब अपील सिर्फ उसी सूरत में दायर हो सकेगी कि जब तहरीर से इंकार के सिवाय दीगर वजूहात पर सब-राजिस्टरार ने रजिस्ट्री से इकार किया हो.

इस दफा के फिकरा (२) के अखीर में जो यह इबारत लिखी है कि "रजिस्टरी का वैसाही असर होगा" उस का मतलब यह है कि रजिस्टरी शुदा दस्तावेज का असर तारीख तकमील से, न कि तारीख रजिस्टरी से होगा—(देखो दफा ४७ एक्ट रजिस्टरी)—

दरखास्त रजिस्टरार के पास जब कि सब रजिस्टरार इस बिना पर रजिस्टरी करने से इकार करे कि दस्तावेज की तामील कबूल नहीं की गई

दफा ७३ (१)—जब किसी सब-रजिसटरार ने किसी दस्तावेज की राजिस्ट्री करने से इनकार इस वजह पर किया हो कि कोई शख्स जिस की तरफ से उस की तकमील होना पाया जाता है या उस का कायम मुकाम या हवालेदार उस की तकमील से इनकार करता है, तो कोई शख्स जो उस दस्तावेज की रू से दावा करने का हकदार हो या उस का कायम मुकाम हवालेदार या मुखत्यार मजाज जिस का जिक्र ऊपर हो चुका है इनकारी हुक्म सादिर होने से तीस दिन के अन्दर उस रजिस्टार को, जिस का कि सब-रजिस्ट्रार मजकूर मातहत हो, दस्तावेज की रजिस्टी करा पाने का अपना हक्क साबित करने के लिये दरखास्त देवे—

(२) यह दरखास्त तहरीरी होनी चाहिये और उस के साथ नक्ल वजूहात मुन्दर्जे बमूजिब दफा ७१, लगाई जाना चाहिये और दरखास्त के मजमून की तसदीक सायल से उसी तरह पर की जायगी जो कि कानून के मुताबिक अर्जी दावी

की तसदीक के लिये मुकर्रर है—

**तशरीह**—इस दफा में यह बतलाया गया है कि जब सब-रजिस्ट्रार किसी दस्तावेज की रजिस्ट्री इस बिना पर न करे कि तकमील करने वाला दस्तावेज की तकमील से इकार करता है तो दावेदार साहेब रजिस्ट्रार के पास सब-रजिस्ट्रार के रजिस्ट्री न करने के हुक्म की तारीख से तीस दिन के अन्दर दरख्वास्त अपना हक बाबत करा पाने रजिस्ट्री साबित करने के लिये दे सक्ता है

एक बैनामा अकेले बेचने वाले ने तहरीर किया जिस में यह लिखा था कि बेचने वाले ने जर खरीद वसूल पाया और खरीदार को कब्जा भी दिया गया—यह बैनामा बेचने वाले ने रजिस्ट्री के वास्ते पेश किया और खरीदार हाजिर न था—रजिस्ट्रार ने दस्तावेज की रजिस्ट्री करने से इस बिना पर इकार किया कि दस्तावेज हवाले नहीं किया गया और न उस का कब्जा दिया गया, बेचने वाले ने खुद बयान किया कि उसने रूपया नहीं पाया—रजिस्ट्री से इकार करते वक्त रजिस्ट्रार ने इस बात पर यकीन कर लिया कि दस्तावेज को खुद बेचने वाले ने बनाया है—शख्स बेचने वाले ने हाई कोर्ट में दरख्वास्त इस मजमून की पेश किया कि वह दस्तावेज की रजिस्ट्री करा पाने का हकदार है—खरीदार को खरीद से इकार था—इजलास कामिल की कसरत राय से यह राय करार पाई कि जिस हालत में दस्तावेज के देखने से यह पाया जाता है कि सायल एक ऐसा शख्स नहीं है जो अजरूय दस्तावेज दावी करता है तो दरख्वास्त बमूजिब अहकामात दफा ७३ एक्ट रजिस्ट्री के मंजूर नहीं की जा सकी है—(इ. ला. रि. इलाहाबाद जिल्द १ सफा ३१८).

**मियाद तीस दिन की**—मियाद शुमार करने वक्त नकल हासिल करने में जो दिन लगे हों वे आम तौर पर खारिज न किये जावेंगे, यानी मुजरा न दिये जावेंगे क्योंकि एक्ट रजिस्ट्री में ऐसी खारजी का कोई हुक्म नहीं है, और चूंकि रजिस्ट्रार यो सब-रजिस्ट्रार वगैरह "अदालत" नहीं समझे जाते तो एक्ट मियाद समाअत सन १८७७ दफा १२ लागू न होगी—(इ. ला. रि. इलाहाबाद जिल्द २४ सफा ४०२)

मगर जिस हालत में सब-रजिस्ट्रार नकल वगैरा बिला वजह देने में देर

या नकल देने से बिलकुल इकार करे और दावेदार उस सबब से अपनी दरखास्त रजिस्ट्रार के पास मियाद मुकर्ररी के अन्दर दाखल न कर सके तो रजिस्ट्रार उस की दरखास्त बिला नकल हुक्म के या ३० दिन के बाद लेने का मजाज होगा ( देखो राय लीगल रिमेम्ब्रेन्सर बम्बई गवर्नमेंट रिजोलेशन न. ४३६६ तारीख ३-मई सन १६०६ रेवन्यू डिपार्टमेंट ).

दरखास्त के मजमून की तशरीह के लिये देखो आर्डर ६ कायदा न. १५—इस दफा की रू से जो अपील की जावे उस में कोर्ट फीस ( रसूम ) हस्ब जमीमा २ मद ११ ( अ ) एक्ट कोर्ट फीस न ७ सन १८७७ न लगाई जावेगी ( मदरास गवर्नमेंट आर्डर न ११ तारीख २ अक्टोम्बर सन १८७८ ई० ).

ऐसी दरखास्त पर रजिस्ट्रार की कार्रवाई

दफा ७४—ऐसी सूरत में और उस सूरत में भी कि जब उसी रजिस्ट्रार के रजिस्ट्री के लिये पेश किये हुए दस्तावेजों के निस्बत ऊपर लिखे मुवाफिक इंकार किया जाय, तो रजिस्ट्रार को चाहिये जितनी जल्द हो सके तहकीकात इन बातों की करे:—कि

( अ ) आया दस्तावेज की तकमील की गई—

( ब ) आया कानून की उन मनशाओं की तामील, कि जो उस वक्त चालू हो, सायल ने या दस्तावेज के रजिस्ट्री के लिये पेश करने वाले शख्स ने, जैसी सूरत हो, इसतरह की है या नहीं जिस से कि दस्तावेज रजिस्ट्री होने के काबिल हो जाय—

तशरीह—इस दफा में यह बतलाया गया है कि दरखास्त पेश होने पर साहब रजिस्ट्रार क्या कार्रवाई करेंगे—

दफा ७५—( १ ) अगर रजिस्ट्रार को मालूम पड़े कि

हुक्म रजिस्ट्रार बाबत करने रजिस्ट्री और उस पर कार्रवाई.

दस्तावेज की तकमील हुई है और ऊपर जिक्र की हुई मनशाओं की तामील हुई है तो वह दस्तावेज की रजिस्टी किये जाने का हुक्म देवेगा—

(२) अगर ऐसा हुक्म सादिर होने के बाद तीस दिन के अन्दर वह दस्तावेज रजिस्ट्री के लिये बाजाब्ता पेश किया जाय तो रजिस्ट्री करने वाला अफसर उस हुक्म की तामील करेगा और फिर जहा तक मुमकिन हो, कार्रवाई बमूजिब अहकाम दफा ५८, ५९ व ६० के करेगा—

(३) ऐसी रजिस्ट्री का वैसा ही असर होगा, कि मानों दस्तावेज की उसी वक्त रजिसटरी की गई कि जब वह अव्वल मर्तबा रजिसटरी के लिये बाजाब्ता पेश किया गया था—

(४) रजिसटरार को अख्त्यार है कि बगरज तहकीकात बमूजिब दफा ७४, अदालत दीवानी की तरह गवाह तलब करे और उन को हाजिर आने और शहादत देने के लिये मजबूर करे, और उस को यह भी अख्त्यार है कि ऐसा हुक्म देवे कि तहकीकात मजकूर का कुल या कुछ खर्चा कौन अदा करेगा और यह खर्चा उसी तरह वसूल किया जा सकेगा कि जैसे किसी मुकदमे में मजमूआ जाब्ता दीवानी सन १९०८ के मुताबिक दिलाया गया हो—

नजीरात —साहब रजिस्ट्रार बाद करने कार्रवाई बमूजिब हुक्म दफा ७५ इस दफा की [illegible] के हुक्म रजिस्ट्री करने का देवे मगर उस को मालूम हो कि

दस्तावेज की तकमील हुई है वो कानून की मनशा की तामील हुई है

इस मुकदमा में उस खास जाब्ता कार्रवाई के मुताबिक कि जिस के बाबत एक्ट रजिस्ट्री नं ३ सन १८७७ में हुक्म है मुद्दायलेह ने, कि जिस के हक में दस्तावेज तहरीर किया गया था, उस की रजिस्ट्री किये जाने का हुक्म रजिस्ट्रार की अदालत से हासिल किया, हालांकि मुद्दई ने कि जिसकी तरफ से दस्तावेज का तहरीर किया जाना बयान किया गया है सब-रजिस्ट्रार के रूबरू वो बाद में रजिस्टार के रूबरू हाजिर होकर दस्तावेज मजकूर को जाली दस्तावेज बयान करके उस की तकमील से इंकार किया—ऊपर लिखे हालात में दस्तावेज के रद्द कराने वो उसे मसूख करा पाने की नालिश दायर की गई और अदालत ने इस अमर के साबित करने का बोझा मुद्दायलेह के जिम्मे डाला कि दस्तावेज मजकूर सच्चा है और उस की तकमील मुद्दई ने की—तजवीज हाई कोर्ट यह करार पाई कि रजिस्ट्रार की वह कार्रवाई कि जिसमें उस ने इस अमर की तहकीकात की कि आया दस्तावेज बाजाब्ता तहरीर किया गया है या नहीं बतौर कार्रवाई "अदालत मजाज" के तसौव्वर न की जावेगी; इस लिये नालिश हाल दायर हो सक्ती है, जो बार सबूत मुद्दायलेह पर डाला गया है वह वाजिब और सही था ( इ. ला रि कलकत्ता जिल्द ७ सफा ७३६ मोहीनचन्द्दुर—बनाम—जुगल किशोर भट्टा चार्जी )

हस्ब दफा ७४ वो ७५ डिस्ट्रिक्ट रजिस्टरार को दो बातें देखना होंगी,

( १ ) कि आया दस्तावेज की तकमील हुई—

( २ ) आया कानून की मनशा की तामील हस्ब दफा १६, २०, २१ वो २४ एक्ट रजिसटरी हुई है—ताकि दस्तावेज की रजिसटरी हो सके—

अगर उस को इतमीनान इन दोनों बातों से हो जावे तो उस को लाजिम होगा कि दस्तावेज की रजिस्ट्री किये जाने का हुक्म देवे—हुक्म का देना या न देना उस की मरजी पर नहीं छोड़ा गया है यानी वैसा हुक्म देना उस को जरूरी होगा—दस्तावेज लिखने वाले ने रूप्या पाया या न पाया या वह यह बात समझा या नहीं कि उस ने क्या लिख दिया है, ये ऐसी बातें हैं जिन से रजिस्ट्रार को कुछ सरोकार न होगा ( देखो राय लीगल रिमेमब्रेन्सर बम्बई गवर्नमेंट रिजोल्यूशन

न० ७६ तारीख २८ मार्च सन १९०७ रेवेन्यू डिपार्टमेंट )

अफसर रजिस्ट्री ऐसी दस्तावेज की रजिस्ट्री करने का मजाज न होगा जो डिस्ट्रिक्ट रजिस्ट्रार के हुक्म ( बमूजिब दफा ७५ फिकरा पहले के ) की तारीख से ३० दिन के बाद पेश किया जावे गो वैसे दस्तावेज के पेश करने की मियाद डिस्ट्रिक्ट रजिस्ट्रार के पीछे के हुक्म से बढ़ाई भी गई हो—यह मामला सिर्फ जाब्ता का नहीं समझा जायगा—जो दस्तावेज ऊपर लिखी ३० रोज की मियाद के बाद रजिस्ट्री किया जावे उस की निस्बत समझा जावेगा कि उस की रजिस्ट्री बाजाब्ता तौर पर नहीं हुई और न उस की रू से कोई हक़ियत पैदा होगी—कानून में ऐसा कोई हुक्म नहीं है कि जिस की रू से डिस्ट्रिक्ट रजिस्टार मियाद बढ़ा सके—दफा ५ एक्ट मियाद इस मामला में लागू न होगी और इस दफा की रू से रजिस्ट्री की मियाद नहीं बढ़ाई जा सक्ती ( कलकत्ता ला जरनल जिल्द ५ सफा १८८ ).

दफा ७६—( १ ) हर रजिस्टार, जो—

हुक्म इंकारी रजिस्टार

( अ ) किसी दस्तावेज की रजिस्टी करने से, किसी वजह पर, इंकार करे, सिवाय इस वजह पर कि जायदाद, जिस के मुताल्लुक वह दस्तावेज है उस के जिले में वाके नहीं है या इस वजह पर कि दस्तावेज की रजिस्टी सब-रजिस्टार के दफ्तर में होनी चाहिये, या—

( ब ) बमूजिब दफा ७२ या ७५ किसी दस्तावेज को रजिस्टरी किये जाने का हुक्म देने से इंकार करे—

तो उस को चाहिये कि हुक्म इंकारी सादिर करके वजूहात उस हुक्म के अपने रजिस्टरार नं० २ में दर्ज करे—और जिस वक्त कोई शख्स जिस ने दस्तावेज की तकमील की हो या

बमूजिब उस के दावा करने का हकदार हो, दरखास्त करे तो उस को बगैर देर गैर जरूरी के, इस तरह दर्ज शुदा वजूहात की नकल देवे—

(२) इस दफा के बमूजिब या दफा ७२ के बमूजिब दिये हुए हुक्म की कोई अपील न होगी—

**तशरीह.**—इस दफा में यह बतलाया गया है कि अगर रजिस्ट्रार दस्तावेज की रजिस्ट्री न किये जाने का हुक्म देवे तो वह हुक्म इन्कारी के वजूहात को अपनी किताब न. ( २ ) में दर्ज करेगा और वजूहात इन्कारी की नकल दावेदार को मागने पर देगा.

एक दरखास्त बमूजिब दफा ७३ एक्ट रजिस्ट्री के पेश की गई और उस पर रजिस्ट्रार ने यह हुक्म सादिर किया' कुल फरीकैन हाजिर नहीं हुए इस लिये अपील खारिज की जाती है लेकिन हम को ऐसा मालूम पड़ता है कि सब-रजिस्ट्रार का हुक्म बहुत सही है"—तजवीज हाई कोर्ट यह करार पाई कि सायल के रजिस्ट्रार के रूबरू शहादत पेश न करने से यह मतलब नहीं निकलता है कि उस का हुक्म बतौर एक ऐसे हुक्म के तसौव्वर किया जावे कि हस्ब मनशा दफा ७६ रजिस्ट्री से इन्कार नहीं किया गया—और सिर्फ इसी बिना पर सायल बमूजिब दफा ७७ अदालत दावानी में नालिश दायर करने से रोका न जा सकेगा ( इ ला. रि. कलकत्ता जिल्द १३ सफा २६४ सजीबुला सरकार—बनाम—हाजी खुश मोहम्मद सरकार ).

इस मुकदमा में एक दस्तावेज का तकमील करने वाला सब-रजिस्ट्रार के रूबरू हाजिर नहीं आया हालांकि उस की हाजरी के लिये समन जारी किया गया इस पर सब-रजिस्ट्रार ने दस्तावेज की रजिस्ट्री करने से इकार किया—दस्तावेज की रजिस्ट्री जबरन कराने की गरज से नालिश हस्ब दफा ७७ एक्ट रजिस्ट्री के दायर की गई—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि—( १ ) ऐसी सूरत में तकमील दस्तावेज से इंकारी हस्ब मनशा दफा ३५ व ७३ एक्ट रजिस्ट्री के मान लेना चाहिये—( २ ) यह कि दरखास्त रूबरू रजिस्ट्रार बमूजिब दफा ७३ एक्ट मजकूर

के वाजिब तौर पर की गई; ( ३ ) यह कि सब-रजिस्ट्रार का हुक्म जिस के पास मुकदमा भेजा गया और जिस के रू से दस्तावेज की रजिस्ट्री ना मन्जूर की गई बतौर हुक्म रजिस्ट्रार के समझा जावेगा, ( ४ ) यह कि शक्ल एक्ट मजकूर की दफा ७६ में आती है और नालिश हाल बमूजिब अहकामात दफा ७७ के काबिल समाअत होगी ( इ ला रि कलकत्ता जिल्द २५ सफा १२ कुदरती बेगम-बनाम-नजीबुन्नी )

रजिस्ट्रार एक्ट रजिस्ट्री की रू से बतौर अदालत दीवानी नहीं समझा जा सक्ता गो हस्ब दफा ७६ उसे कुछ अख्त्यारात बतौर अदालत दीवानी के हासिल हैं न वह हस्ब दफा ११३ आर्डर ४६ कायदा न. १ मज्मुआ जाब्ता दीवानी इस्तसवाब करने का मजाज है ( इ. ला. रि बम्बई जिल्द २१ सफा ७२४ )

मुकद्दमा नम्बरी दर सूरत हुक्म इंकारी रजिस्टार

दफा ७७—( १ ) जब रजिस्टार बमूजिब दफा ७२ या दफा ७६ दस्तावेज की रजिस्टरी किये जाने का हुक्म देने से इंकार करे, तो कोई शख्स, जो उस दस्तावेज की रू से दावा करने का हकदार हो, या उस का कायम मुकाम, हवालेदार या मुख्त्यार हुक्म इंकारी सादिर होने से तीस दिन के अन्दर, उस अदालत दीवानी में जिस के इब्तदाई अख्त्यारात समाअत की मुल्की हद के अन्दर वह दफ्तर वाकै हो, जिस में दस्तावेज की रजिस्ट्री कराना दरकार हो, ऐसी डिकरी सादिर होने के लिये नालिश दायर करे कि दफ्तर मजकूर में दस्तावेज की रजिस्ट्री की जाय, बशरते कि डिकरी मजकूर सादिर होने से तीस दिन के अन्दर वह दस्तावेज रजिस्ट्री के लिये बाजाब्ता पेश किया जाय

( २ ) अहकामात मुन्दर्जे जिमन २ व ३ दफा ७५

व रद वो बदल मुनासिब ऐसी डिकरी के मुताबिक पेश किये हुए तमाम दस्तावेजात से लागू होंगे और बावजूद किसी हुक्म के जो इस एक्ट में हो, वह दस्तावेज मुकदमा मजकूर में शहादत में लिये जाने के काबिल होगा —

तशरीह:— दफा ७६ के अखीर फिकरा में यह हुक्म है कि दस्तावेज की इंकारी के हुक्म की अपील न होगी—इस दफा में यह बतलाया है कि बजाय अपील के नम्बरी नालिश निसबत करा पाने रजिस्ट्री हो सकेगी.

तारीख २६ जनवरी सन १८६२ ई० को मुद्दायलेह ने एक बनामा जमीन का बहक मुद्दई लिख दिया—तारीख २६ मई सन १८६२ ई० को मुद्दई ने दस्तावेज मजकूर रजिस्ट्री के लिये पेश किया— अब मुद्दई इस बात की नालिश करता है कि बैनामा की रजिस्ट्री बमूजिब दफा ७७ एक्ट न. ३ सन १८७७ ई० के कराई जावे —मुद्दायलेह ने उजुर किया कि बैनामा मसूख कर दिया गया है— तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि मुद्दई बैनामा की रजिस्ट्री कराने की डिकरी पाने का मुस्तहक है ( इ. ला. रि. मद्रास जिल्द १८ सफा २५५ बालाम्बल—बनाम— अरूनाचला चेट्टी )—

एक्ट रजिस्ट्री न ३ सन १८७७ ई० के रू से ऐसी कोई मुद्दत मुकर्रर नहीं है कि जिसके अन्दर हर ऐसे दस्तावेज की रजिस्ट्री होना लाजिमी है कि जो रजिस्ट्री के वास्ते मजूर किया गया हो या जिसके अन्दर रजिस्ट्रार को दस्तावेज की रजिस्ट्री का इकारी हुक्म सादिर कर देना लाजमी होवे—जो नालिश इस दफा के बमूजिब दायर की जावे उस की मियाद तारीख हुक्म इकारी रजिस्ट्री से शुरू होगी ( इ ला रि कलकत्ता जिल्द १६ सफा १८६ लुखीनारायन खेत्री—बनाम— सतकौरी पैने )—

एक शख्स ने जायदाद गैर मनकूला के बै करने का इकरार किया बलकि बैनामा भी तहरीर कर दिया—लेकिन इस बैनामा की रजिस्ट्री अजरूय कानून रजिस्ट्री लाजमी थी और बेचने वाले ने उस की रजिस्ट्री करने से इकार किया— तजवीज हाई कोर्ट यह करार पाई कि खरीदार पर, अदालत दीवानी में नालिश

दायर करने के पेश्तर एक्ट रजिस्ट्री के मुताबिक कार्रवाई करना लाजमी न था—बल्कि उसे इजाजत है कि वह ऐसी कार्रवाई मुताबिक एक्ट रजिस्ट्री के न करके अदालत दीवानी में बैनामा की रजिस्ट्री करा पाने का नालिश दायर करे व डिक्री हासिल करे ( इ ला रि अलाहाबाद जिल्द २ सफा ४६ रामगुलाम—बनाम—छोटेलाल )— इस नजीर को अलाहाबाद हाई कोर्ट ने बमुकदमा इ. ला रि. अलाहाबाद जिल्द १६ सफा ३०३ ( अबदुल्लाखा—बनाम—जानकी ) मंजूर का, मगर कलकत्ता हाई कोर्ट ने बमुकदमा इ ला रि कलकत्ता जिल्द ८ सफा १५० ( इडन—बनाम —मोहम्मद सिद्दीक ) इस नजीर को नामंजूर फरमाकर नीचे लिखे मुताबिक नजीर जारी की है:—अजरूय एक्ट रजिस्ट्री न. ३ सन १८७७ ई० किसी दस्तावेज की रजिस्ट्री करा पाने की नालिश सिर्फ उसी हालत में दायर हो सकेगी कि जब अहकामात दफा ७७ की तामील हो चुकी हो—जो कोई शख्स बमूजिब दफा ७३ रजिस्ट्रार के पास दरख्वास्त पेश करने में कसूर करे, जैसा कि दफा ७२ में लिखा है तो उस के निसबत यह न कहा जावेगा कि उस ने शरायत मुन्दरजा दफा ७७ की तामील की—बिला लिहाज अहकामात दफा ७७ के कोई नालिश अदालत दीवानी में दायर न हो सकेगी

नालिश बमूजिब दफा ७७ में रजिस्ट्रार फरीक मुकदमा न किया जावेगा ( इ ला रि. कलकत्ता जिल्द ५ सफा ४४५ राधाकिशन—बनाम—चुन्नीलाल )—मगर नालिश हस्ब दफा ७७ बगरज कराने रजिस्टरी किसी दस्तावेज की दायर की जावे तो ऐसी नालिश में डिकरी की नाराजी से अपील दायर हो सकेगी—लेकिन ऐसी नालिश में गवर्नमेंट यानी सरकार या अफसर रजिस्टरी को फरीक मुकदमा बनाना जरूरी नहीं है ( इ ला रि बम्बई जिल्द ८ सफा २६६ विश्वेश्वर५ दित—बनाम—प्रभाकर भट )-

एक सब रजिस्ट्रार ने चन्द दस्तावेजों की इस बिना पर रजिस्टरी करने से इनकार किया कि उन की तकमील से मुद्दायलेह को इनकार था—मुद्दई ने रजिस्ट्रार के यहां अपील पेश किया—लेकिन वह अपील इस वजह से मंजूर की नहीं कि वह मनशाय दफा ७३ एक्ट रजिस्टरी सन १८७७ ई० के [illegible] दिन के अन्दर दायर नहीं की गई—इस पर मुद्दई ने नालिश [illegible] करा पाने रजिस्टरी के दायर किया—मद्रास हाई कोर्ट ने यह करार दिया कि [illegible]

मात मुन्दरजा दफा ७७ एक्ट रजिस्टरी अदालत, रजिस्टरी दस्तावेज के हुक्म देने की मजाज नहीं थी [ इ ला. रि. मद्रास जिल्द७ सफा ५३५ ]

मुद्दायलेह ने मुद्दई के हाथ कुछ जमीन बेचने का इक़रार किया और मुद्दई के हक में बैनामा भी इस मजमून का तहरीर कर दिया—लेकिन पीछे से उस ने बैनामा की रजिस्ट्री के पेश्तर जमीन मजकूर का कबजा हासिल किया और फरेब के साथ उस बैनामा को दबा दिया—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि मुद्दई माहदा वे की खास तामील, बजरिये तहरीर वो रजिस्ट्री एक नया बैनामा के, कराने का मुस्तहक है ( इ. ला रि मदरास जिल्द २० सफा १६ )

अजरूय एक्ट न. २० सन १८६६ ( साबिक का एक्ट रजिस्ट्री ) यह तजवीज हुई थी कि किसी ऐसे दस्तावेज की रजिस्ट्री करा पाने की नालिश दायर न हो सकेगी जिस की रजिस्ट्री लाजमी न हो ( मदरास हाई कोर्ट रिपोर्ट जिल्द ६ अपील सफा ६ )—लेकिन अजरूय नया एक्ट रजिस्ट्री न ३ सन १८७७ ई० अब यह राय करार पाई है कि खरीदार की तरफ से कबाला के रजिस्ट्री करा पाने की बाबत उस सूरत में नालिशो बअदालत दीवानी दायर हो सकेगी कि जब बेची हुई जायदाद की मालियत एक सौ रूपया से कम होवे और इस वजह से रजिस्ट्री लाजमी न हो ( इ ला रि. कलकत्ता जिल्द १६ सफा ५०६ टोपा बाई—बनाम अशन उल्ला सरदार )

एक्ट रजिस्ट्री न ३ सन १८७७ ई० की दफा ७७ के बमूजिब तीस दिन की मुद्दत शुमार करते वक्त वह दिन खारिज करना चाहिये कि जिस दिन रजिस्ट्री के इकारी का हुक्म सादिर हुवा होवे—जो नालिश दफा ७७ के बमूजिब दायर की जावे उस में सिवाय इस दावी के कि दस्तावेज की रजि । राई जावे कोई दूसरा दावा शामिल नहीं करना चाहिये—लेकिन जब दूसरे किस्म के दावी शामिल किये जावे तो अदालत को नालिश बिलकुल ही खारिज नहीं कर देना चाहिये बल्कि मुद्दई को अरजी दावी की तरमीम करने का हुक्म देना चाहिये ( मदरास ला. जरनल रिपोर्ट जिल्द ९ सफा १०७ विंकट रामचन्द्र राव—बनाम—वीराम्मा )

जब रजिस्ट्री करा पाने की नालिश बमूजिब दफा ७७ के दायर की जावे तो अदालत को सिर्फ तकमील दस्तावेज के बारे में तसफिया करना चाहिये और

अगर जाहिर जहूर में दस्तावेज का तहरीर किया जाना साबित हो जावे और कानून के हुक्मों की पूरे तौर पर तामील की जावे तो अदालत को दस्तावेज की रजिस्ट्री का हुक्म देना चाहिये—दीगर अमूरात के फैसला करने की कुछ जरूरत नहीं है ( देखो इ ला रि अलाहाबाद जिल्द १ सफा ३१८; इ. ला. रि मदरास जिल्द १८ सफा २९९ )

जो नालिश एक्ट रजिस्ट्री की दफा ७७ के बमूजिब दायर की जावे उस में अदालत दस्तावेज की सचाई के अलावा किसी दीगर अमर का यानी दस्तावेज के जायज होने के बारे में फैसला नहीं कर सक्ती है—इस अमर का फैसला कि आया दस्तावेज जायज है या नहीं उस नालिश में होना चाहिये जो खास इस गरज से दायर की जावे—एक दस्तावेज को किसी नाबालिग के सनदी वली ने खिलाफ शरायत उस इजाजतनामा के तहरीर किया था जो उसे जज जिला ने अता की थी—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि अदालत दफा ७७ के रू से सिर्फ उसी हालत में दस्तावेज की रजिस्ट्री का हुक्म दे सकती है कि जब दस्तावेज मजकूर सच्चा साबित किया जावे हालाकि वह दस्तावेज अजरूए दफा ३० एक्ट नं. ८ सन १८९० ई० के नाबालिग की मर्जी पर काबिल मंसूख है ( इ. ला. रि कलकत्ता जिल्द २४ सफा ६६८ )

अहकामात दफा ५ एक्ट मियाद नं १५ सन १८७७ ई० ऐसी नालिशात से मुताल्लुक होवेंगे जो एक्ट रजिस्ट्री की दफा ७७ के बमूजिब दायर की जावें ( इ ला रि कलकत्ता जिल्द ८ सफा ८१० निजामुतउल्ला-बनाम-नजीर [illegible])—यह नजीर मुकदमा इ. ला. रि बम्बई जिल्द ८ सफा ५२६ ( गुरू बालिया-बनाम-प्रेसीडेन्ट बेल गांव टाउन म्यूनिसिपालटी ) मंसूख की गई—लेकिन मुकदमा वीरम्मा-बनाम-शाविया ( इ. ला. रि. मदरास जिल्द १८ सफा ९९ इजलास कामिल ) यह तजवीज हुई कि एक्ट रजिस्ट्री सन १८७७ ई० एक मुस्तकिल कानून है जो खुद मुकम्मिल है, इस लिये अहकामात दफा ५ एक्ट मियाद ऐसी नालिशात से मुताल्लुक न होवेंगे जो दस्तावेजात की रजिस्ट्री करा पाने की गरज से दायर की जावें—लिहाजा जो नालिश किसी नाबालिग की तरफ से बाबत [illegible] रजिस्ट्री बैनामा के रजिस्ट्रार के हुक्म [illegible] रजिस्ट्री [illegible] बाद दायर की जावे वह बेमियाद [illegible] की [illegible]

जब वह मुद्दत मियाद जो दफा ७७ एक्ट रजिस्ट्री के बमूजिब मुकर्रर की गई है उस दिन खतम हो जावे कि जिस दिन अदालत बन्द होवे तो एक्ट मियाद की दफा ५ ऐसी सूरत मे लागू न होगी और अगर नालिश उस दिन दायर हो कि जिस दिन कचेहरी बन्द हो तो वह बेरू मियाद समझी जावेगी ( इ ला. रि. मदरास जिल्द २० सफा २४६ आपाराम–बनाम–क्रश्ना ).

जो नालिश बअदालत दीवानी बमूजिब दफा ७७ एक्ट रजिस्ट्री के दायर की जावे वह दस रूप्या के स्टाम्प पर होगी ( पजाब रिकार्ड न २१ सन १८६५ ई० मोहम्मद जकारिया–बनाम–मुसम्मात फतीमा )—इसी तरह हाई कोर्ट में जो अपील मुकदमा बमूजिब दफा ७७ में दायर की जावे उस में भी दस रूप्या का कोर्ट फीस यानी रसूम अदालत दरकार है, चाहे दावी की मालियत कितनी भी होवे ( इ ला रि कलकत्ता जिल्द ८ सफा ५१५ जन्टों–बनाम–राधाकन्टों )

मुसम्मी ( अ ) ने रजिस्टरार के पास एक ऐसे बैनामा की रजिस्टरी करा पाने की दरखास्त पेश किया जिस की निस्बत यह बयान किया जाता था कि वह ( ब ) ने उस के हक में लिख दिया है मगर ( ब ) ने तकमील से इकार किया–रजिस्टरार ने बैनामा की रजिस्टरी करने से इकार किया ( अ )–ने तब बमूजिब दफा २४ एक्ट रजिस्टरी जज के पास वास्ते करा पाने रजिस्टरी दस्तावेज मजकूर दरखास्त दिया और यह बयान किया कि ( ब ) तकमील दस्तावेज से झूट इकार करता है–जज साहब ने उस की दरखास्त इस बिना पर खारिज किया कि उसे ( यानी जज को ) इस बात के तसफिया करने के लिये गवाहों क इजहार लेने का अखत्यार नहीं है कि आया बैनामा तकमील हुवा था या नहीं–तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि जज साहब को वैसा अखत्यार था–उन को चाहिये था कि गवाहों का इजहार लेते और इस बात का तसफिया करते कि बैनामा तकमील हुवा या नहीं–जो दरखास्त जज साहब के पास पेश हुई वह बतौर अपील बनाराजी हुक्म अफसर जिस ने रजिस्टरी करने से इकार किया नहीं समझी जा सकी, बल्कि वह इफ्तदाई दरखास्त यानी नम्बरी नालिश वास्ते करा पाने रजिस्टरी समझी जावेगी ( बगाल ला रि अपील जिल्द ४ सफा ६५ ).

इस दफा में जो लफ्ज "हुक्म देने" के आये हैं उन से सिर्फ यह

मुराद नहीं है कि हुक्म तहरीर में आया हो, बल्कि यह मुराद है कि वह हुक्म फरीक मुताल्लुक को सुनाया गया हो—पस नालिश हुक्म सुनाने की तारीख से तीस दिन के अन्दर दायर हो सक्ती है न कि तारीख तहरीर हुक्म से तीस दिन के अन्दर ( इ. ला. रिपोर्ट बम्बई जिल्द २८ सफा ५ )

सब-रजिसटरार ने दस्तावेज रजिसटरी करने से इंकार किया क्योंकि लिखने वाले ने उस के लिखने से इंकार किया—साहूकार ने बिला दरख्वास्त देने रजिस्टरार के पास बमूजिब दफा ७३ एक्ट रजिस्टरी वास्ते कायम कराने अपना हक रजिस्टरी करा पाने के लिये, नम्बरी नालिश इकदम दायर कर दिया—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि ऐसी नालिश नहीं चल सक्ती [ इ. ला. रि. अलाहाबाद जिल्द ३ सफा ३६७ इजलास कामिल ].

यह नजीर बमुकदमा इनद-बनाम-मोहम्मद सिद्दिक ( इ. ला. रि. कलकत्ता जिल्द ६ सफा १५० ) मजूर की गई.

एक्ट रजिस्टरी की रू से नम्बरी नालिश वास्ते करा पाने रजिस्टरी सिर्फ उस सूरत में दायर हो सकेगी जब कि अहकामात दफा ७७ की तामील हुई हो—अगर रजिस्टरार के पास दरखास्त हस्ब दफा ७३ अन्दर मियाद जो दफा ७२ की रू से मुकर्रर है न दी गई हो तो अहकामात दफा ७७ की तामील न समझी जावगी ( इ. ला. रि. कलकत्ता जिल्द ६ सफा १५० )—

अगर किसी दस्तावेज की रजिसटरी इस वजह से न की गई हो कि कोई फरीक उस की तकमील से इंकार करता है तो मामला की तहकीकात [illegible] रजिसटरार को हस्ब दफा ७४ करना चाहिये कब्ल इस के कि नम्बरी नालिश दायर करने का हक बमूजिब दफा ७७ पैदा हो; और जब तक इस तरह के अहकामात की तामील पूरी न हो जाय तब तक बिनाय [illegible] बमूजिब दफा ७७ पैदा न होगी ( इ. ला. रि. कलकत्ता जिल्द ६ सफा ८५१ )

मुद्दायलेहुम ने एक मकान २५००) रुपये में बेचने का इकरार किया [illegible] उसकी बाबत १००) रुपये बतौर बियाना के उन को दिया गया और [illegible] १००) रु० पाने की रसीद तहरीर कर दी—[illegible] की नालिश में तजवीज चीफ कोर्ट पंजाब यह करार पाई कि [illegible]

नालिश १०० ) रूपये की समझी जावे न कि २५०० ) रुपय की इस लिये दूसरी अपील न हो सकेगी ( पजाब रि न २१ सन १८९५ )—

मगर इस नजीर से बमुकदमा देवीदत्त–बनाम–अहमदखा पजाब रि. न. ४३ सन १८६६ फरक किया गया—

एक नालिश बमूजिब दफा ७७ वास्ते करा पाने रजिस्टरी रहन नामा जमीन कीमती १६६ ) रू० दायर की गई—अदालत इबतदाई ने डिक्री बहक मुद्दई सादर की और रहन नामा की रजिस्टरी बाजाब्ता की गई मगर अपील में साहब डिवीजनल जज ने डिक्री को मसूख किया–मुद्दई ने दूसरी अपील अदालत चीफ कोर्ट में दायर किया—मुद्दायलेह की तरफ से यह उजर किया गया कि नालिश हस्ब दफा ७७ बतौर नालिश जमीन नहीं समझी जा सक्ती, इस लिये दूसरी अपील बनाराजगी डिक्री डिवीजनल जज नहीं दायर हो सक्ती—तजवीज चीफ कोर्ट करार पाई कि नालिश हस्ब दफा ७७ बाबत करा पाने रजिस्टरी रहन नामा बतौर नालिश निसबत हक्क जमीन समझी जावेगी इस लिये दूसरी अपील हो सकेगी–( देवीदत्त–बनाम–अहमदखा पजाब रिकार्ड नम्बर ४३ सन १८६६ ई० )—

# हिस्सा--१३.

---

## फीस बाबत रजिस्ट्री तलाशी व नकल.

लोकल गवर्नमेंट फीस मुकर्रर करे

दफा ७८—ब कैद मजूरी आली जनाब नव्वाब गवर्नर जनरल साहिब बहादुर बइजलास कौंसिल लोकल गवर्नमेंट एक फेहरिस्त फीस वाजिबुल-अदा तैयार करेगी:—

(अ) बाबत रजिस्ट्री दस्तावेजात,

(ब) बाबत तलाश रजिस्ट्री,

(क) बाबत तय्यारी व दिये जाने नकल वजूहात, दाखले या दस्तावेजात कब्ल, बरवक्त या बाद रजिस्ट्री के.

वो निस्बत फीस जायदाद वाजिबुलअदा

(ड) बाबत हर रजिस्ट्री बमुजिब दफा ३०

(ई) बाबत इजराय कमीशन.

(फ) बाबत दाखल करने तरजुमा.

(जी) बाबत हाजरी मकानात सकूनती में.

...व वापिसी दस्तावेजात.

...और बातों के जो लोकल

...८ की मनशा पूरी करने

पड़े—

नशरीह'—इस दफा में रजिस्ट्री कराने की फीस मुकर्रर है शरह फीस जो हर जिला में जारी है—उसकी एक फिहरिस्त दफ्तर रजिस्ट्री में टंगी रहती है—फीस दस्तावेज के पेश होने पर पेशगी देना होता है—

इश्तहार फीस

दफा ७९—फेहरिस्त फीस जो इस तरह वाजिबुलअदा हो सरकारी गजट में छापी जायगी और उसकी एक एक नकल अंग्रजी में और जिले की देशी जबान में हर दफ्तर रजिस्टरी में आम लोगों के देखने के लिये लटकाई जावेगी.

फीस वाजिबुलअदा बर वक्त पेशी.

दफा ८०—जुमला फीस बाबत रजिस्ट्री दस्तावेजात बमूजिब एक्ट हाजा के ऐसे दस्तावेजात के पेश होने पर अदा की जावेगी



# हिस्सा--१४.

## अहकाम सजा

जा निसबत गलत तह- जुहरी नकल तरजुमा रजिस्ट्री दस्तावेजात रज पहुचाने नुकसान.

दफा ८१—इस एक्ट के मुताबिक मुकर्रर किया हुआ हर अफसर रजिस्ट्री और हर शख्स जो इस एक्ट की गरजों के लिये उस के दफ्तर में मुलाजिम हो, और जिस के सिपुर्द इस एक्ट के अहकाम के मुताबिक ा या दाखिल हुए किसी दस्तावेज की तहरीर जुहरी, नक्ल, ज़ुमा या रजिस्ट्री करने का काम हो, अगर उस दस्तावेज की ारत जुहरी, नकल, तरज़ुमा या रजिस्ट्री इस तरह पर करे जिसे वह जान्ता हो या यकीन करता हो कि गलत है और ा करने से उस का यह इरादा हो कि किसी शख्स को कसान, जिस की तशरीह ताजीरात हिन्द में है, पहुचाया जाय वह यह जान्ता हो कि ऐसा करने से नुकसान पहुचने का हतेमाल है, तो उस को सजा कैद की दी जायगी जिस की ाद सात बरस तक हो सक्ती है, या जुरमाना की सजा या ों सजायें दी जावेंगी

तशरीह —इस दफा में उन जुरमों वो सजाओं का जिक्र है जो खिलाफ ट्री एक्ट के किये जावें

"नुकसान" के लफ्ज से वह नुकसान मुराद है जो किसी बदन के जिस्म, आबरू या जायदाद के निसबत पहुचाया जावे (देखो मजमूआ ताजीरात हिन्द ४४ ).

नशरीह:—इस दफा में रजिस्ट्री कराने की फीस मुकर्रर है शरह फीस जो हर जिला में जारी है—उसकी एक फिहरिस्त दफ्तर रजिस्ट्री में टंगी रहती है—फीस दस्तावेज के पेश होने पर पेशगी देना होता है—

इश्तहार फीस

दफा ७९—फेहरिस्त फीस जो इस तरह वाजिबुलअदा हो सरकारी गजट में छापी जायगी और उसकी एक एक नकल अंग्रेजी में और जिले की देशी जबान में हर दफ्तर रजिस्टरी में आम लोगों के देखने के लिये लटकाई जावेगी.

फीस वाजिबुलअदा वर वक्त पेशी.

दफा ८०—जुमला फीस बाबत रजिस्ट्री दस्तावेजात बमूजिब एक्ट हाजा के ऐसे दस्तावेजात के पेश होने पर अदा की जावेगी.



# हिस्सा--१४.

## अहकाम सजा.

सजा निसबत गलत तहरीर जुहरी नकल तरजुमा या रजिस्ट्री दस्तावेजात बगरज पहुचाने नुकसान.

दफा ८१—इस एक्ट के मुताबिक मुकर्रर किया हुआ हर अफसर रजिस्ट्री और हर शख्स जो इस एक्ट की गरजों के लिये उस के दफ्तर में मुलाजिम हो, और जिस के सिपुर्द इस एक्ट के अहकाम के मुताबिक पेश या दाखिल हुए किसी दस्तावेज की तहरीर जुहरी, नक्ल, तरजुमा या रजिस्ट्री करने का काम हो, अगर उस दस्तावेज की इबारत जुहरी, नकल, तरजुमा या रजिस्ट्री इस तरह पर करे कि जिसे वह जान्ता हो या यकीन करता हो कि गलत है और ऐसा करने से उस का यह इरादा हो कि किसी शख्स को नुकसान, जिस की तशरीह ताजीरात हिन्द में है, पहुचाया जाय या वह यह जान्ता हो कि ऐसा करने से नुकसान पहुचने का इहतेमाल है, तो उस को सजा कैद की दी जायगी जिस की मियाद सात बरस तक हो सक्ती है, या जुरमाना की सजा या दोनो सजायें दी जावेंगी

तशरीह—इस दफा में उन जुरमों की सजाओं का जिक्र है जो खिलाफ रजिस्ट्री एक्ट के किये जावें

"नुकसान" के लफ्ज से वह नुकसान मुराद है जो किसी शख्स के जिस्म, आबरू या जायदाद के निसबत पहुचाया जावे (देखो मजमूआ ताजीरात हिन्द दफा ४४).

एक रजिस्ट्री मोहर्रर पर यह जुर्म लगाया गया कि उसने चद दस्तावेजों पुश्त पर झूट इबारत जोहरी दर्ज की थी और उस इबारत पर रजिस्ट्रार साहब दस्तखत करा लिये गये थे—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि कब्ल इस के मोहर्रर मजकूर की सजा बजुर्म जाल साजी बमूजिब फिकरा ३ दफा ४ ताजीरात हिन्द की जा सके यह साबित होना चाहिये कि रजिस्ट्रार को धोका के सबब से यह नहीं मालूम हुआ कि जिस दस्तावेज पर वह दस्तखत कर रहा उस का मजमून क्या है—जो रूप्या रजिस्ट्री मोहर्रर बतौर फीस वास्ते रजि दस्ताविजात लेवे वह बतौर ऐसे रूप्ये के समझा जायगा कि जो उस के पास बहै सरकारी मुलाजिम सुपुर्द किया गया ( वी. रि क्रिमीनल सालिंग जिल्द सफा ४६ ).

सजा निस्बत करने झूठ बयान देने गलत नकल या तरजुमा, बनना दूसरा शख्स, वो अयानत

दफा ८२—जो कोई शख्स नीचे लिखे हुए जुरमों में कोई जुर्म करेगा, तो उस को सजा की दी जावेगी, जिस की मियाद स बरस तक हो सक्ती है, या जुरमाना सजा या दोनो सजाएं दी जायगीः—

( अ ) इस एक्ट के मुताबिक किसी कार्रवाई तहकीकात में किसी ऐसे अफसर के रूबरू, इस एक्ट की तामील में अमल करता हो, जा बूझकर कोई झूटा बयान हल्फन या बिला हल करना, चाहे वह बयान लिखा गया हो या नहीं

( ब ) किसी कार्रवाई बमूजिब दफा १९ या २१ किसी अफसर रजिस्ट्री को जानबूझकर कि दस्तावेज की झूठ नकल या तरजुमा देना किसी नकशा जमीन या इमारत की झूठ नकल देना.

( क ). इस एक्ट के मुताबिक किसी कार्रवाई या तहकीकात में झूट मूट दूसरा शख्स बनकर, उस बनी हुई सूरत से कोई दस्तावेज पेश करना, कोई इकबाल या बयान करना, कोई समन या कमीशन जारी कराना या कोई और काम करना

( ङ ) किसी ऐसे काम के निसबत, जो बमूजिब एक्ट हाजा काबिल सजा है, अयानत करना

मुकदमा फौजदारी चलाने की मजूरी पेश्तर से हासिल करने के बारे में हाई कोर्टों की नजीरें एक दूसरे के बरखिलाफ हैं, जैसा कि नीचे दर्ज की हुई नजीरों से पाया जाता है—बमुकदमा सरकार—बनाम—बटेसर ( इ ला. रि कलकत्ता जिल्द १० सफा ६०४ ) यह तजवीज करार पाई कि सिवाय बमूजिब हुक्म मुन्दरजा दफा ८२ एक्ट न ३ सन १८७७ ई० मजिस्ट्रेट अपने ही अख्तियार से किसी मुलजिम के बरखिलाफ जुर्म कायम करने का मजाज नहीं है बएतबार उस शहादत के जो अफसर रजिस्ट्री के रूबरू निसबत चंद ऐसे बयानात के दी गई हो जो उस के सामने दौरान कार्रवाई रजिस्ट्री के किये गये हों—लेकिन बमुकदमा गोपिनाथ—बनाम—कुलदीप सिंग ( इ ला रि कलकत्ता जिल्द ११ सफा ५६६ ) यह राय करार पाई कि एक्ट रजिस्ट्री सन १८७७ ई० की दफा ८२ के बमूजिब मुकदमा फौजदारी चलाने के वास्ते मजूरी हासिल करने की जरूरत नहीं है—चंद शख्सों पर जुर्म हस्ब दफा ८२ एक्ट रजिस्ट्री व शर्त [illegible] निसबत उस दस्तावेज के लगाया गया जो एक सब-रजिस्ट्रार के रूबरू पेश किया गया था और जिस की रजिस्ट्री भी उसी सब-रजिस्ट्रार ने की थी—सब रजिस्ट्रार ने तहकीकात करने के बगैर इन लोगों पर मुकदमा फौजदारी चलाने की मंजूरी दी—साहब सिशन्स जज ने बमूजिब दफा २१५ मजमूआ जाब्ता फौजदारी मुकदमा हाई कोर्ट में इस गरज से भेजा कि इस [illegible] [illegible] इस बिना पर मसूख किया जावे कि जायज मंजूरी नहीं दी गई—[illegible] हाई कोर्ट यह करार पाई कि जाल साजी के जुर्म के लिये मंजूरी दरकार नहीं है,

क्योंकि अहकामात दफा १६५ मजमूआ जाब्ता फौजदारी ऐसी सूरत में ला
होवेंगे ( इ. ला रि. मदरास जिल्द ११ सफा ५०० )-एक राहिन पर
इस बात का लगाया गया कि उसने रहननामा मे फरेबन कुछ तब्दीली
तजवीज करार पाई कि जाल साजी के जुर्म के निसबत मुकद्दमा फौजदारी
के वास्ते मजूरी दरकार नहीं है ( इ. ला रि. मदराम जिल्द १२ सफा
सरकार-बनाम-सोभानादरी )—दूसरी नजीर में मदरास हाई कोर्ट ने यह त
की कि जो रजिस्ट्रार बमूजिब दफा ७२-७५ एक्ट रजिस्ट्री के कार्रवाई करत
वह बगरज अहकामात दफा १९५ मजमूआ जाब्ता फौजदारी के बतौर अदाल
समझा जावेगा ( इ ला. रि मदरास जिल्द १५ सफा १३८ इजलास क
अब्बैय्या-बनाम गगैय्या )—इस नजीर के बरखिलाफ अलाहाबाद हाई कोर्ट ने
मजमून की नजीर जारी की है कि जो रजिस्ट्रार एक्ट रजिस्ट्री सन १८७७ ई
दफा ७३ के मुताबिक कार्रवाई करता है वह हस्ब मनशाय दफा १६५ मज
जाब्ता फौजदारी के अदालत में दाखिल नहीं है ( इ. ला रि. अलाह
जिल्द १५ सफा १४१ मलका मौजमा-बनाम-रामलाल )—बम्बई हाई
की यह राय है कि सब-रजिस्ट्रार जज नहीं है इस लिये वह अदालत में द
नहीं है हस्ब मनशाय दफा १६५ मजमूआ जाब्ता फौजदारी—पस उस की
ऐसे जाली दस्तावेज के निसबत कि जो उस के दफ्तर में रजिस्ट्री के लिये
किया गया हो जाल साजी के जुर्म में मुकद्दमा फौजदारी चलाने के लिये
नहीं है ( इ ला. रि बम्बई जिल्द १२ सफा ६१ मलिका मौज
बनाम-तुलजा )

रजिस्ट्रार जो बमूजिब दफा ७३ एक्ट रजिस्ट्री कार्रवाई करता हो
अदालत हस्ब मनशा दफा १६५ मजमूआ जाब्ता फौजदारी नहीं तसव्वर
( इ ला रि अलाहाबाद जिल्द १५ सफा १४१ )

जब रजिस्टार किसी ऐसे दस्तावेज की रजिस्ट्री को जिस की तकमील
की जाती है तो वह बतौर अदालत नहीं समझा जायगा, गो वह कार्रवाई
दफा ७२ वो ७५ के लिये बतौर अदालत समझा जायगा ( मदरास ला. ज
जिल्द २ सफा २८६ )

सायल ने तकमील दस्तावेज बहक मुसम्मी (अ) करने से सब-रजिस्टरार के रूबरू इन्कार किया इस सबब से उस अफसर ने दस्तावेज मजकूर की रजिस्टरी नहीं किया उस पर मुसम्मी (अ) ने सायल पर इस्तगासा बजुर्म दगा बमूजिब दफा ४१७ ताजीरात हिन्द पेश किया—वह तारीख २६ मार्च सन १६०६ ई० को हस्ब दफा २०३ मजमूआ जाब्ता फौजदारी खारिज किया गया—तारीख २७ अप्रैल सन १६०६ ई० को (अ) ने खास सब-रजिस्टरार के पास अपील किया—अपील खारिज की गई क्यों कि वह सब-रजिस्टार के हुकुम इन्कारी से तीस दिन के अन्दर पेश नहीं की गई थी मगर खारिज करने के साथ सब-रजिस्टार ने डिस्ट्रिक्ट रजिस्ट्रार को रपोट भेज दी, जिस का नतीजा यह हुआ कि तहकीकात होने पर सायल के खिलाफ कार्रवाई बमूजिब दफा ८२ एक्ट रजिस्ट्री शुरू की गई—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि सायल पर मुकदमा हस्ब दफा ८२ नहीं चल सक्ता, क्योंकि जब अपील तीस दिन के बाद पेश की गई तो वह बेरू मियाद थी और उस के रू से तहकीकात करने के लिये कोई कार्रवाई शुरू नहीं की जा सक्ती थी (कलकत्ता वी० नो० जिल्द १२ सफा ४७)—

सायल ने तकमील वो रजिस्ट्री कराने रहन नामा से इन्कार किया, [illegible] होने पर खास सब-रजिस्ट्रार को मालूम हुआ कि रहन नामा सच्चा है और उस ने उस की रजिस्ट्री का हुक्म दिया और बकैद मन्जूरी डिस्ट्रिक्ट रजिस्ट्रार सायल के चालान बमूजिब दफा ८२ एक्ट रजिस्ट्री करने की भी इजाजत दी—डिस्ट्रिक्ट रजिस्ट्रार ने मन्जूरी दिया मगर सायल ने दरखास्त दिया कि उस पर मुकदमा ता फैसला नम्बरी नालिश, जो उस ने अदालत दीवानी में उस रहन नामा को जाली करार दिये जाने के निस्बत दायर की है, मुल्तवी किया [illegible] ने फौजदारी मुकद्दमा मुल्तवी नहीं किया तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि मजिस्ट्रेट साहब को कार्रवाई ता फैसला नालिश दीवानी मुल्तवी रखना [illegible] था (कलकत्ता वी. नो. जिल्द ५ सफा ४४).

इसी मजमून की नजीर के लिये देखो कलकत्ता [illegible] जिल्द ५ सफा २३३

मुसम्मी (स) ने अपनी अराजि २(५) रु० से (म) [illegible] बैनामे में ४००) रु० एक रुक्का को [illegible] की [illegible]

गया—( स ) ने सब-रजिस्ट्रार के रूबरू पहले यह बयान किया कि मुझे ४००) रू मिले है, मगर पीछे से उस ने यह कहा कि मुझे सिर्फ २१५) रू० मिले हैं–( ग ) ने भी यह कबूल किया कि मैं ने सिर्फ २१५) रू० दिया हैं मगर उस ने यह भी कहा कि मैं बाकी रूप्या देने को राजी हू–तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि ( स ) झूठ बयान करने के जुर्म का कसूरवार है, मगर ( ग ) ने कोई जुर्म या श्रयानत बमूजिब एक्ट रजिस्ट्री नहीं किया, लेकिन वह दफा ४२३ ताजीरात हिन्द के जुर्म का कसूरवार समझा जावेगा ( पजाब रि. न. २३ सन १८६६ फौजदारी ).

( श्र ) ने ( ब ) को १००) रू० जमीन रहन रखने पर कर्ज देने का इकरार किया—रहननामा लिखा गया और उस में यह दर्ज किया कि १००) रू० दिये गये–सब-रजिस्ट्रार के रूबरू फरीकैन ने पहिले यह बयान किया कि रूप्या दे दिया मगर फिर सवाल करने पर यह बयान किया कि ६०) रू० पुराने कर्जा की बाबत मुजरा किया गया और ४०) रूप्या अभी देना बाकी है–तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि न रहननामा को रजिस्ट्री के लिये पेश करना और न फरीकैन का जबानी बयान करना "झूठ बयान करने" की हद को पहुचता है [ पजाब रि. न. १७ सन १८७१ फौजदारी ]—

बेचने वाला तीन शख्सों के साथ शहर ढाका बैनामा की रजिस्ट्री कराने के लिये गया—रास्ते में वह बीमार हो गया—उस के तीन साथीदार रजिस्ट्रार के दफ्तर में गये, उन में से एक बेचने वाला बन गया और उस ने बैनामा की रजिस्ट्री कराई–उस की सजा झूट शख्स बनने के जुर्म में की गई और बाकी दो साथियों को सजा श्रयानत के जुर्म में दी गई–नजरसानी होने पर तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि जब मुलजिम की तरफ से किसी शख्स को नुकसान पहुचाने या फरेब देने की नियत नहीं थी तो सजायाबी मुलजिमान बमूजिब एक्ट रजिस्ट्री दफा ८२, न कि ताजीरात हिन्द दफा ४१६, होना चाहिये था–( बगाल ला रि जिल्द ७ सफा २५ )—

हस्ब दफा ८२ एक्ट रजिस्ट्री झूठा शख्स बनने के जुर्म में यह जरूर नहीं है कि मुलजिम की नियत फरेब देने की हो—अगर कोई शख्स दूसरे शख्स के

कहने पर रजिस्ट्रार के पास जाकर उस से वह दस्तावेज मांगे जो वास्ते रजिस्ट्री पेश किया गया और रजिस्ट्रार से यह कहे कि मैं ही वह दूसरा शख्स हूं जिस ने दस्तावेज पेश की थी तो उस की निसबत यह समझा जायगा कि उस ने हस्ब मनशा दफा ८२ एक्ट रजिस्ट्री जुर्म झूठा शख्स बनने का किया—( बम्बई ला रि जिल्द ५ सफा १३८ )—

अयानत की तारीफ के लिये देखो दफा १०७ ताजीरात हिन्द अयानत करने वाले को बमुकाबले उस शख्स के कि जिस की उस ने अयानत की—ज्यादा सख्त सजा दी जा सकी है—( वी. रि क्रिमनल ४ रूलिंग जिल्द ८ सफा १६ )—

दफा ८३—( १ ) नालिश निस्बत किसी जुर्म बमूजिब एक्ट हाजा के, जो किसी अफसर रजिस्टरी को बहैसियत अपने ओहदे के जाहिर हो, तरफ से या बइजाजत इन्स्पेक्टर जनरल, या ब्रँच इन्स्पेक्टर जनरल सिंध, या रजिस्टरार या सब-रजिस्टरार के, यानी जिस के इलाके जिले या हिस्सा जिला के अन्दर, जैसी कि सूरत हो, वह जुर्म किया गया हो, दायर की जावेगी—

अफसर रजिस्टरी मुकदमा चलावे—

( २ ) इस एक्ट के मुताबिक काबिल सजा जुर्म की तहकीकात किसी ऐसे अदालत में या अफसर के जरिये होगी जिस को मजिस्टरेट दरजा दोयम के अखत्यारात से कम अख्त्यारात न हों—

तशरीह.—इस दफा की रू से रजिस्ट्रार को सब-रजिस्ट्रार को मुकदमा चलाने की इजाजत दी गई है—

शनाख्त की बाबत देखो दफा ३८६ से ३८८ तक मजमूआ जाब्ता, फौजदारी एक्ट न. ५ सन १८९८ ई० )

दफा ५९ मजमूआ जाब्ता फौजदारी का मतन मुलाहिजा तलब है

अखत्यार पर नहीं पड़ेगा जो कि उस को दफा ८३ एक्ट रजिस्ट्री की रू से हासिल है–( इ. ला रि मदरास जिल्द ७ सफा ३४७ )–

बमुकदमा भारतचद्रसेन बम्बई ला. रि जिल्द ८ सफा ४२३ हाई कोर्ट की यह तजवीज करार पाई कि जो सब-रजिस्ट्रार मजिस्ट्रेट के अखत्यार बरतता हो वह किसी ऐसे मुकदमे की तहकीकात करने का मजाज न होगा जो उस के रजिस्ट्री दफ्तर के किसी मातहत पर चला हो और न वह उस की तजवीज कर सकेगा न मुलजिम को सजा दे सकेगा–मगर यह नजीर बमुकदमा सरकार –बनाम–हीरालाल दास बगाल ला. रि. जिल्द ८ सफा ४२२ नापसद की गई–

एक्ट रजिस्टरी की दफा ८३ के जुर्म के मुकदमे सिपुर्द सेशन्स हो सक्ते हैं और सेशन जज उन की तजवीज करके मुलजिम को सजा दे सक्ता है–( बगाल ला. रि जिल्द ६ सफा ६६२ )—

अहकामात दफा ६३ ता ७० ताजीरात हिन्द वो अहकामात मजमूआ जाब्ता फौजदारी ऐसे जुरमाना वसूल करने के वारंट के इजरा वो तामील में लागू होंगे जो इस एक्ट के रू से मुलजिम पर किया जाय—( देखो एक्ट आम जिमन न १० सन १८६७ दफा २५ )—

अफसर रजिस्टरी मुलाजिम सरकारी समझे जावेंगे.

दफा ८४—( १ ) हर अफसर रजिस्टरी जो इस एक्ट के मुताबिक मुकर्रर हो हस्ब मानी ताजीरात हिन्द मुलाजिम सरकारी समझा जायगा.

( २ ) हर शख्स पर कानूनन वाजिब होगा कि जब कोई ऐसा अफसर रजिस्टरी कुछ दरयाफ्त करे तो उसको वह हाल बतलावे—

( ३ ) मजमूआ ताजीरात हिन्द की दफा २२८ में अलफाज "अदालत की कार्रवाई" में कार्रवाई बमूजिब एक्ट हाजा शामिल समझी जावेगी.

**तशरीह**—वास्ते तारीफ लफ्ज "मुलाजिम सरकारी" देखो दफा २१ मजमूआ ताजीरात हिन्द—दफा २२८ ताजीरात हिन्द ऐसे सरकारी मुलाजिम को रंज पहुचाने और उसके काम में हरज डालने के ताल्लुक है जो अदालताना कार्रवाई करता हो—सब-रजिस्टार बतौर ऊपर लिखे सरकारी मुलाजिम के समझा जावेगा और उसकी कार्रवाई हस्ब मनशा दफा २२८ ताजीरात हिन्द बतौर कार्रवाई अदालताना तसौवर होगी और चूंकि उसको कानून की रू से शहादत लेने का अखत्यार है इस लिये वह बमूजिब दफा ३ एक्ट शहादत बतौर अदालत समझा जावेगा ( बंगाल ला रि अपील जिल्द १३ सफा ४० ) —

# हिस्सा—१५

## मुतफर्कात.

तलफ दस्तावेज लादावी.

दफा ८५—दस्तावेजात ( सिवाय वसियतनामों के ) जो किसी दफ्तर रजिस्टरी में दो बरस से ज्यादा मुद्दत तक लादावी पडे रहें तलफ कर दिये जावें—

अफसर रजिस्ट्री अपनी सरकारी हैसियत से नेक नीयती के साथ खुद अपने किये हुए काम या इकार की बाबत दावा का जिम्मेदार नहीं

दफा ८६—कोई अफसर रजिस्टरी किसी ऐसे काम के निस्बत जिसे उसने बहैसियत अपने ओहदे के नेक नियती से किया हो या करने से इंकार किया हो जिम्मेदार नालिश दीवानी या दावी या मतालबा का नहीं हो सक्ता है—

इस तरह किया हुआ कोई काम मुकर्ररी या जाब्ते के नुक्स की वजह से नाजायज न होगा.

दफा ८७—इस एक्ट के मुताबिक या इस एक्ट के जरिये मन्सूख किये हुए किसी एक्ट के मुताबिक कोई काम जो किसी अफसर रजिस्टरी ने नेक नियती से किया हो सिर्फ उसकी मुकर्ररी में या जाप्ता में कोई नुक्स होने की वजह से नाजायज न समझा जायगा.

**तशरीहः**—प्रिवी कौंसिल की यह राय है कि यह ख्याल करना बमुश्किल वाजिब समझा जावेगा कि कानून बनाने वालों की यह मनशा थी कि हर एक दस्तावेज की रजिस्ट्री बवजह न तामील करने अहकामात दफा १९, २१ वो

३६ के रद्द तसौव्वर की जावे बल्कि सरकार की यह मनशा पाई जाती है कि ऐसी गलतिया जो बेजाब्ती नुक्स जाब्ता मुन्दरजा दफा ८७ एक्ट रजिस्टरी में दाखिल की जावे ताकि वेकसूर गरीब फरीकैन रजिस्ट्री करने वाले अफसरों की गलती की वजह से अपनी जायदाद से महरूम न किये जावें (वी. रिपार्ट जि० २४ सफा ७५)—

दफा ८८—(१) बावजूद किसी इबारत मुन्दर्जे एक्ट हाजा के, किसी अफसर सरकारी या साहिब एडमिनिस्टेटर जनरल बहादुर बंगाल, मदरास या बम्बई या आफिसियल ट्रस्टी या आफिशीयल असायनी या हाई कोर्ट के शारिफ रिसीवर या रजिस्ट्रार को जरूर न होगा कि किसी ऐसे दस्तावेज की रजिस्ट्री की कार्रवाई में जिस को उसने बहैसियत अपने ओहदे के तहरीर किया हो, असालतन या बजरिये मुखत्यार किसी दफ्तर रजिस्ट्री में हाजिर हो या हस्ब मनशाय दफा ५८ दस्तखत करे

रजिसटरी दस्तावेजात जिन की तकमील अफसरान सरकारी या दीगर ओहदेदारान करें.

(२) जब किसी दस्तावेज की इस तरह पर तकमील की जाय, तो अफसर रजिस्ट्री को, जिस के रूबरू वह दस्तावेज रजिस्ट्री के लिये पेश हुआ हो, अख्त्यार है कि अगर मुनासिब समझे तो किसी गवर्नमेंट सेक्रेटरी, या उस अफसर सरकारी, एडमिनिस्ट्रेटर जनरल, अफिशियल ट्रस्टी, अफिशियल असायनी, शारिफ, रिसिवर या रजिस्ट्रार से, जैसी की सूरत हो, उस दस्तावेज के निसबत हाल दरयाफ्त करे, और अगर उस की तकमील के निसबत उसे इतमीनान हो जाय, तो वह उस की रजिस्टरी करेगा

दफा ८६—( १ ) हर अफसर को, जो करजा बमूजिब एक्ट तरक्की हैसियत आराजी सन १८८३ ई० के अता करे, लाजिम है कि अपने हुक्म की एक नकल उस अफसर रजिस्टरी के पास भेजे जिस के अखत्यारात समाअत की हदूद मुल्की के अन्दर वह जमीन या उस जमीन का कोई हिस्सा वाके हो, जिस की हैसियत की तरक्की की जाती हो या वह जमीन या उस जमीन का कोई हिस्सा वाकै हो जो बतौर जमानत के दी जाय, और अफसर रजिस्टरी उस नकल को अपने रजिस्टर नं १ में दाखिल करेगा.

नकल चंद सारटिफिकट वो दस्तावेजात की अफसरान रजिस्ट्री को भेजी जावें और वहा दाखल दफ्तर की जाय

( २ ) हर अदालत को, जो बमूजिब जाब्ता दीवानी सन १६०८ सारटिफिकट नीलाम जायदाद गैर मनकूला को अता करे, लाजिम है कि वैसे सारटिफिकट की एक नकल उस अफसर रजिस्टरी के पास भेजे जिस के अखत्यारात समाअत की हदूद मुल्की के अन्दर जायदाद गैर मनकूला मशमूला सारटिफिकट का कुल या कुछ हिस्सा वाकै हो, और वह अफसर रजिस्टरी उस नकल को अपने रजिस्टर नं १ में दाखिल करेगा.

( ३ ) हर अफसर को जो एक्ट करजा काश्तकारान सन १८८४ ई० के बमूजिब करजा अता करता है, लाजिम है कि उस दस्तावेज की एक नकल कि जिस में जायदाद गैर मनकूला वास्ते अदाई करजा रहन है, और अगर जायदाद मजकूर उसी गरज के लिये हुक्म दिये जाने करजा में रहन है

तो ऐसे हुक्म की एक नकल भी उस अफसर रजिस्टरी के पास भेजेगा जिस के अखत्यार समाअत मुल्की के अन्दर जायदाद मरहूना का कुल या कुछ हिस्सा वाके है, और ऐसा अफसर रजिस्टरी नकल या नकलों को, जैसी कि सूरत होवे, अपनी किताब नं. १ में दाखल करेगा

( ४ ) हर एक अफसर माल को, जो उस जायदाद गैर मनकूला के खरीदार को, कि जिस्का नीलाम हुआ हो, सारटिफिकट नीलाम अता करे, लाजिम होगा कि सारटिफिकट की एक नकल उस अफसर रजिस्टरी के पास भेजे जिस के अखत्यार समाअत मुल्की के अन्दर उस जायदाद का कुल या कुछ हिस्सा वाके हो जो सारटिफिकट में शामिल ह और ऐसा अफसर इस नकल को किताब न १ में दाखिल करेगा.

तशरीहः—सारटिफिकट नीलाम जो अदालत की तरफ से बमूजिब दफा ३१६ मजमूआ जाब्ता दीवानी दिया जावे, और जिस की नकल अफसर रजिस्ट्री के पास हस्ब मनशा दफा ८६ एक्ट न ३ सन १८७७ के भेजी गई हो एक्ट मजकूर की दफा ५० की मनशा के मुताबिक रजिस्ट्री शुदा दस्तावेज में दाखिल नहीं है—( अलाहाबाद वीकली नोट बाबत सन १८८२ ई० सफा ५१ )

अगर पहला सारटिफिकट बगैर कसूर खरीदार नीलाम गुम गया हो या अदालत में रोक रखा गया हो और इतने में उस की रजिस्ट्री की मियाद गुजर गई हो तो माकूल वजह बतलाने पर अदालत उस को नया सारटिफिकट काबिल रजिस्ट्री दे सक्ती है—( छपे फैसलेजात बम्बई सन १८७१ )

अदालत का काम है कि जब वह सारटिफिकट नीलाम खरीदार को देवे तो उस की एक नकल अफसर रजिस्टरी को भी भेजे—अगर अदालत [illegible] नकल न भेजे और दूसरी नकल खरीदार को देवे तो इस बिना पर [illegible]

पहले सारटिफिकट की रजिस्टरी खरीदार की गफलत से नहीं हो सकी, तो अदालत की कार्रवाई बाबत न देने नकल खरीदार को नाजायज समझी जावेगी ( छपे फैसलेजात बम्बई सन१८८७ सफा ४७ )

इस दफा के रू से ४ किस्म के सारटिफिकट वो हुक्म भेजे जाते हैं.

( १ ) हुक्म निसबत करजा तरक्की हैसियत आराजी;

( २ ) हुक्म करजा कास्तकारान,

( ३ ) सारटिफिकट नीलाम हस्ब दफा ६९ आर्डर २० कायदा ६४ मजमूआ जाब्ता दीवानी सन १९०८ जो अदालत दीवानी से दिलाया गया हो.

( ४ ) सारटिफिकट नीलाम बाबत जायदाद गैर मनकूला जो मोहकमा माल से दिया गया हो

इन सारटिफिकटों की नकल दफ्तर रजिस्टरी में भेजने का काम उस अफसर या अदालत का है जिसने वैसा सारटिफिकट या हुक्म खरीदार या कर्ज लेने वाले को दिया, न कि कर्जदार या खरीदार का—पस रजिस्टरी कराने की जिम्मेदारी अफसर या अदालत पर लाजमी है—खरीदार या कर्जदार चाहे तो वह भी रजिस्टरी मियाद मुकर्ररा के अन्दर करा सक्ता है यानी चार माह के अन्दर, मगर ऐसा करना या न करना उस के अखत्यारी बात है ( अहकाम इन्सपेक्टर जनरल रजिस्टरी पंजाब हिस्सा ५ दफा २१, २२, २३ ).

## मुस्तसनियात एक्ट से

माफी चन्द दस्तावेजात जिन की तकमील सरकार की तरफ से या बहक सरकार हुई हो.

दफा ९०—( १ ) किसी इबारत मुन्दर्जे एक्ट हाजा या एक्ट रजिसटरी हिन्द सन १८७७ या एक्ट रजिसटरी हिन्द सन १८७१ या किसी एक्ट से, जो अजरूये एक्ट हाजा मन्सूख हुवा है, यह न समझा जायगा कि उस में यह हुक्म है, या किसी वक्त था कि नीचे लिखे हुए दस्तावेजों या

नकशों की रजिसटरी जरूर है, यानी—

( अ ) दस्तावेजात जो किसी ऐसे अफसर ने जारी किये हों, हासिल किये हों या तसदीक किये हों जो मालगुजारी जमीन के वन्दोवस्त या तरमीम वन्दोवस्त में काम करता हो, और जो दस्तावेजात कि उस वन्दोवस्त की मिसल के हिस्से हों।

( ब ) दस्तावेजात वो नकशेजात जो किसी ऐसे अफसर ने जारी किये हों, हासिल किये हों या तसदीक किये हों, जो सरकार की तरफ से किसी जमीन की पैमायश या तरमीम पैमायश में काम करता हो, और जो दस्तावेजात ऐसी पैमायश की मिसल में शामिल होवें.

( क ) दस्तावेजात जो बमूजिब किसी कानून मजारिया वक्त के किसी दफ्तर माल में पटवारी या दीगर ओहदेदार जिन के जिम्मे कागजात देह की तैयारी का काम हो, किसी मियार मुकर्रर पर दाखल करते रहते हों.

( ड ) सन्दे, इनाम के हाथियननामें, व दीगर दस्तावेज जिस से मतलब या शहादत, सरकार की तरफ से जमीन का या जमीन में किसी हक का अता या हवाला किया जाना पाया जाता हो.

पहले सारटिफिकट की रजिस्टरी खरीदार की गफलत से नहीं हो सकी, तो अदालत की कारवाई बाबत न देने नकल खरीदार को नाजायज समझी जावेगी ( छपे फैसलेजात बम्बई सन १८८७ सफा ४७ )

इस दफा के रू से ४ किस्म के सारटिफिकट वो हुक्म भेजे जाते हैं.

( १ ) हुक्म निसबत करजा तरक्की हैसियत आराजी;

( २ ) हुक्म करजा कारतकारान,

( ३ ) सारटिफिकट नीलाम हस्ब दफा ६९ आर्डर २० कायदा ९४ मजमूआ जाब्ता दीवानी सन १९०८ जो अदालत दीवानी से दिलाया गया हो.

( ४ ) सारटिफिकट नीलाम बाबत जायदाद गैर मनकूला जो मोहकमा माल से दिया गया हो

इन सारटिफिकटों की नकल दफ्तर रजिस्टरी में भेजने का काम उस अफसर या अदालत का है जिसने वैसा सारटिफिकट या हुक्म खरीदार या कर्ज लेने वाले को दिया, न कि कर्जदार या खरीदार का—पस रजिस्टरी कराने की जिम्मेदारी अफसर या अदालत पर लाजमी है—खरीदार या कर्जदार चाहे तो वह भी रजिस्टरी मियाद मुकर्ररा के अन्दर करा सक्ता है यानी चार माह के अन्दर, मगर ऐसा करना या न करना उस के अखत्यारी बात है ( अहकाम इन्सपेक्टर जनरल रजिस्टरी पंजाब हिस्सा ५ दफा ३१, ३२, ३३ ).

## मुस्तसनियात एक्ट से

माफी चन्द दस्तावेजात जिन की तकमील सरकार की तरफ से या बहक सरकार हुई हो.

दफा ९०—( १ ) किसी इबारत मुन्दर्जे एक्ट हाजा या एक्ट रजिसटरी हिन्द सन १८७७ या एक्ट रजिसटरी हिन्द सन १८७१ या किसी एक्ट से, जो अजरूये एक्ट हाजा मन्सूख हुवा है, यह न समझा जायगा कि उस में यह हुक्म है, या किसी वक्त था कि नीचे लिखे हुए दस्तावेजों या

मुलाहिजे की दरखास्त करें, तैय्यार रहेंगे, और बकैद हस्ब मजकूर सदर, ऐसे दस्तावेजात की नकलें उन सब शख्सों को दी जावेंगी, जो उनके लिये दरखास्त करें

तस्दीक कवायद रजिस्ट्री ब्रह्मा

दफा ९२—रजिस्ट्री के बाबत तमाम कायदे जो एक्ट रजिस्ट्री हिन्द सन १८७७ के शुरू होने के पहले लोअरब्रह्मा में जारी थे ऐसे समझे जांयगे कि वे कानून का असर रखते थे, और किसी अफसर या दीगर शख्स पर कवायद मजकूर के मुताबिक किये हुए किसी काम के निस्बत कोई नालिश या दीगर कार्रवाई दायर न हो सकेगी.

मन्सूखी

मसूखी

दफा ९३—( १ ) कानून मुन्दरजा जमीमा उस हद तक मन्सूख किये गये जो उसके खाना न. ४ में बतलाई गई है.

( २ ) इस एक्ट की किसी इबारत से यह न समझा जायगा कि उस का असर किसी ऐसे कानून के अहकाम पर पड़ेगा जो ब्रिटिश इंडिया के किसी हिस्सा में जारी है और इस एक्ट की रू से साफ तौर पर मसूख नहीं हुआ है.

*तशरीह* —यह नई दफा बरबक्त दफा २ एक्ट ३ सन १८७७ के कायम की गई है

(ई) नोटिस हस्ब दफा ७४ या दफा ७६ मजमूआ एक्ट मालगुजारी बम्बई सन १८७६ ई० बाबत दस्तबरदारी कब्जा अजतरफ काबिजान के या बाबत दस्तबरदारी जमीन मुन्तकिल शुदा अजतरफ काबिजान जमीन मजकूर के.

(२) दस्तावेज वो नकशे वास्ते गरज दफात ४८ व ४६ ऐसे समझे जांयगे कि मानो उनकी रजिसटरी हस्ब मनशाय एक्ट हाजा हुई है.

तशरीह—जनाब गवर्नर जनरल बहादुर के एजन्ट ने नव्वाब बहादुर मुर्शिदाबाद को एक खत लिखा जिस में सरकार की मनशा निस्बत उन की हैसियत वो आमदनी के जाहिर की गई और नव्वाब बहादुर को इस बात की इत्तला दी गई कि वे मुस्तहक पाने कब्जा कुछ जमीन सरकारी वो जेवरात के हैं—नव्वाब साहब के बेटे ने एक शख्स पर नालिश बाबत पाने कब्जा कुछ जमीन के दायर की और अदालत मातहत ने यह तजवीज की कि जमीन मुतदाविया सरकारी जमीन का हिस्सा है, जो अजरूये चिट्ठी सरकारी नव्वाब बहादुर को अता की गई थी—मुद्दायलेह की तरफ से उजर हुआ कि इस चिट्ठी की रजिसटरी लाजमी थी—तजवीज हाई कोर्ट करार पाई कि चिट्ठी बतौर अतिया सरकार तसौवर की जायेगी, इस लिये उस की रजिसटरी हस्ब मनशा दफा ९० लाजमी नहीं है (इ ला. रि. कलकत्ता जिल्द १९ सफा ७४२)

दफा ६१—बकैद कायदे व अदाई पेशगी ऐसी फीस की जो इस बारे में लोकल गवर्नमेंट मुकर्रर करे तमाम दस्तावेजात व नकशेजात जिन का जिक्र दफा ६० जिमन (अ), (ब), (क), व (ई) में है, वो जिमन (ड) में लिखे हुए दस्तावेजों के नकशों के कुल रजिस्टर हर शख्स के मुलाहिजे के वास्ते, कि जो उनके

ऐसे दस्तावेजात का मुलाहिजा वो नकलें

# जमीमा

## कानूनों की मन्सूखी—देखो दफा ६३

| सन | नंबर | मुख्तसरनाम | किस कदर मंसूख हुआ |
|---|---|---|---|
| १८७७ | ३ | एक्ट रजिस्ट्री हिन्द सन १८७७ | पूरा |
| १८७६ | १२ | एक्ट रजिस्ट्री वो मियाद के तरमीम करने का एक्ट सन १८७६ | उस कदर हिस्सा जो मन्सूख नहीं हुआ |
| १८८३ | १६ | करजा तरकी आराजी एक्ट सन १८८३ | दफा १२ का उतना हिस्सा जो मन्सूख नहीं हुआ |
| १८८६ | ७ | एक्ट रजिस्टरी सन १८८६ | पूरा |
| १८८८ | ७ | मजमूआ जाब्ता दीवानी के तरमीम का एक्ट सन १८८८ | उस कदर हिस्सा जो मन्सूख नहीं हुआ |
| १८९१ | १२ | तरमीम करने वाला एक्ट सन १८९१ | जमीमा २ के दाखले बाबत एक्ट ३ सन १८७७ |
| १८९९ | १७ | एक्ट रजिस्टरी हिन्द (तरमीम) सन १८९९ | पूरा |